प्रिय न काहि रघुजनक को, कुल सम्बन्ध पवित्र।
करता धरता जहँ सुभग, आपुहि विश्वामित्र ॥ १७ ॥

सीता—और देखिये, ये चारों भाई सगुन सायत से मुण्डन करा-कर विवाह का कंकन बांधे उपस्थित हैं—अहा! ऐसा जान पड़ता है मानो हम लोग जनकपुर में बैठे हैं और यह वही समय वर्त रहा है।

राम—सुमुखी! वरतत समय यह, होत वही परतीत।
गौतम-देव-प्रदत्त१ जय तेरो पानि२ पुनीत ॥
कंकन-भूषित जनु महा-उत्सव को अवतार।
ग्रहन करत प्रफुल्लित कियो, मोकों बारहिंबार ॥ १८॥

ल०—देखिये ये आप हैं, ये श्री माण्डवी हैं और ये वधू श्रुतिकीर्ति हैं।

सीता—और यह दूसरी कौन हैं?

ल०—( लज्जा से मुसकरा कर आपही आप ) महारानी सीता अब उर्मिला को पूछ रही हैं, सो किसी बहाने यह बात उड़ानी चाहिये। (प्रगट) श्रीमती, देखने योग्य इधर है, आइये, भगवान परशुराम जी के दर्शन कीजिये।

सीता— (भ्रम से में पड़कर) इन के देखने से तो भय लगता है।

राम—ऋषि महाराज को नमस्कार है।

ल०—महारानी, देखो२, यह महाराज ने ऋषि के मार.........

राम—(आँख से बर्जते हुये) अजी, अभी तो बहुत देखने को पड़ा है, और ही कहीं से दिखलाओ।

---

१ दिया हुआ २ हाथ

सीता—(स्नेह और आदर से देख कर) आर्यपुत्र, इस विनय बड़ाई से ही आप की शोभा है।

ल०—लीजिये, हम सब अयोध्या में आ पहुँचे।

राम—(आंसू भर कर) हा! मुझे स्मरण है, भलीभांति स्मरण है।

ब्याहे जब सब भाइ, अछत१ तात सुखप्रद घरन।
मुदित दुलारति माइ, कहां हमारे ते दिवस ॥ १९ ॥

और तभी की ये जानकी हैं।

छिटकीं जिह गोल कपोलनि पै,
बिखरीं अलकैं झलकैं धुँघरारी।
रद२ कुन्दकली सम वारी३सी बैस४की,
भोरी धरैं मुख पै छबि प्यारी।
सुठि देह सुभाइ-विलास भरी,
शशी की खरी जीति लई उजियारी।
निज लोल कलोलनि डोलनि सों
मममायनु मोद बढ़ावनहारी॥

ल०—और देखो, यह मन्थरा है।

राम—(बिना उत्तर दिये और दूसरी जगह दिखा कर) प्यारी वैदेही,

शृङ्गवेरपुर में यही, यह खिरनी को वृच्छ।
प्रिय निषादपति सों यहीं, भयो समागम अच्छ ॥२१॥

ल०—(हँस कर आपही आप) देखो, महाराज ने मझली माता का वृत्तान्त सब छोड़ दिया।

सीता—देखिये, यहां हम लोगों की जटायें बांधी जा रही हैं।

ल०—राजपाट दै निज सुतनि, त्यागि जगत जंजाल।
वृद्ध समय बन को गये, सूरज बंस-भुआल५ ॥
यही अमल आरण्य६ व्रत, पावन पुण्य समाज।
बाल काल ही में धर्यो, तुमने श्री महाराज ॥२२॥

---

१ उपस्थित, २दांत, ३छोटा, ४आयु, ५राजा, ६वानप्रस्थ

सीता—ये विश्व की वन्दना योग्य पुण्यसलिला भागीरथी बह रही हैं।

राम—(चित्र देख कर) माता भागीरथी, आप रघुकुल की कुल देवी हो, मैं प्रणाम करता हूं —

खोजत सगर सुत यज्ञ-हय[1]
महि भेदि, पातालहिं गये।
मुनि कपिल-कोप कराल सों,
जरि छार सब छिन में भये।
अति कठिन तप तपि तब भगीरथ,
सलिल[2] अघहर[3] लाइ कें।
उद्धार कियो पुरखान को
भगवति! दया तुव पाइकें॥२३॥

सो, हे जननी, आप, अरुन्धती के समान बधू सीता पर सदा स्नेहमयी दृष्टि रखना।

ल०—यह वही श्यामवट है जो भारद्वाज के बतलाये चित्रकूट के मार्ग में कालिन्दी तट पर मिला था।

सीता—आर्यपुत्र, क्या इस प्रदेश का भी आप को स्मरण है?

राम—भला, यह कैसे विस्मरण हो सकता है!

अब मारग के श्रम व्यापन सों, सिथलाइ कें आलस भोइ गई।
मिसिली मुरझाई मृनालिनि[4] सी, बलहीन पसीननु-मोइ गई।
कछु मेरे तबै परिरम्भन[5] सों, खुठि-अंग-हराहरि[6] खोइ गई।
सुख मानि प्रिया! यहँ वाही घरी, हियरा लगि मेरे तू सोइ गई॥२४

ल०—अब यहां से विन्ध्याचल के वन का आरम्भ हुआ है, वह देखिये विराध के संग आपका संग्राम हो रहा है।

---

१ अश्वमेध यज्ञ का घोड़ा, २जल, ३पापनाशक, ४कमल की डंडी, ५ आलिंगन, ६ थकावट।

सीता—इसे रहने दीजिये, वह देखिये, धूप से बचने के लिये आर्यपुत्र ताड़ के पत्तों का छाता लगाये हम लोगों के साथ दक्षिणारण्य में प्रवेश कर रहे हैं।

राम—गिरि-निरझरनी-तीर यह, वही तपोवन पुंज।
यतिनु-आसरम ढिग जहां, ठौर ठौर द्रुम-कुंज॥
आतिथेय१ अति शांति प्रिय, निवसत यहां गृहस्थ।
खाय मुठी भर भात जो, नित राखत चित स्वस्थ॥२५॥

ल०—देखिये, जनस्थान के बीचोंबीच सघन द्रुम कुंजों के कारण संतत शीतल श्यामल अरण्य से घिरा हुआ और गोदावरी की कलकल ध्वनि से प्रतिध्वनित गुफा वाला यह प्रस्रवणाचल है, बरसते हुए बादल-दल की शोभा से इसकी घनश्यामता और भी बढ़ गई है।

राम—सुरति सुतनु! उन दिननु की, तिहि गिरि पै सौमित्र२।
किये दोउ हम मुदित अब, सेवा विरचि विचित्र॥
सुरति३ सरस तरुनी तहां, गोदावरि की है न?
सुरति कहो तिह निकट को, नित विचरन सुखदैन॥२६॥
और—
संसर्ग अति लहि हम मिलाये, शुभ कपोल कपोल सौं।
दृढ़ पुलकि आलिंगन कियो, मुकलित यव भुज लोलसों॥
कछु मन्द बानी सन विगतक्रम, करत तोसों भामिनी।
गये बीति चारहु पहर, पै नहिं आत जानी यामिनी४॥२७॥

ल०—यह पंचवटी में सूर्पणखा है।

---

१—अतिथि सत्कार करने वाला, २ लक्ष्मण, ३ याद, ४ रात्रि।

सीता—हा ! आर्यपुत्र! बस यहीं तक आपके दर्शन होंगे !!

राम—प्यारी ! वियोग से इतना क्यों डरती हो, यह तो चित्र है।

सीता—कुछ भी हो, दुर्जन से दुख तो होता ही है।

राम—हाय ! जनस्थान की बात सों ऐसी जान पड़ती है मानो अभी हो रही हो।

ल०—रचि कनक छलमृग राछसहिं, जो कछु कर्‍यो दुखकंधमैं।
भारी कर्‍यो प्रतिकार[1] ताको, हाय ! तउ सालत[2] मनै॥
अरु सीय हित तुम विकल क्रन्दन[3], जो विजन[4] बन मैं कियो।
सुनि ताहि कों पाखानहू[5] रोवत फटत वज्जुर हियो !! ॥२८॥

सीता—( आंसू भर कर ) हा ! देव रघुकुल-आनन्दकन्द ! इतना दुख आपको मेरे ही लिये झेलना पड़ा था !!

ल०—( सान्त्वना देने के अभिप्राय से देख कर) आर्य ! यह क्या है ?
तुव नयन सन टपकत टपाटप यह लगी अँसुअन झरी।
बिखरी खरी भुअ पै परी जनु टूटि मोतिन की लरी।
रोकत यदपि बल सों बिरह की वेदना उर तउ भरै।
जय अधर नासा-पुट कँपहिं अनुमान सों जानी परै॥२९॥

राम—लाल !
तलतो सिया-बिरहाग्निनी[6] बिकराल कैसी ह्वै रही।
पै वैर अपनो लैन के हित सकल मैं सहजाहिं सही।
अब चित्र देखन सों वही पुनि जगि उठी भभकाइ कै।
हिय-मरम-घाय[7] समान पीड़ा देति उर उपजाइ कै॥३०॥

---

१ बदला, २ छेदता है, ३ रोना, ४ निर्जन, ५ पत्थर, ६ सीता के विरह की अग्नि, ७ जख्म।

सीता—हा धिक् २ ! उद्वेग के विपुल हो जाने के कारण मुझे ऐसा सूझ पड़ता है मानो आर्यपुत्र से फिर मेरा वियोग हो गया हो ।

ल०—( आपही आप ) अच्छा तो इनका ध्यान और कहीं लेजांय । ( चित्र देख कर प्रगट ) मन्वन्तर समकालीन अतिप्राचीन अपने पूज्य गृद्धराज जटायु के विक्रममय चरित्र का उदाहरण स्वरूप यह चित्र देखिये ।

सीता—हा तात ! अपूर्व पराकाष्ठा को पहुँचा हुआ आपका अपत्यस्नेह सराहनीय है ।

राम—हा तात ! काश्यप ! पक्षिराज ! पुण्यतीर्थ-स्वरूप ! आप के समान साधु महात्मा फिर कहां मिलेंगे ।

ल०—यह जनस्थान के पश्चिम में कवंध दानव के रहने का स्थान चित्रकुंजवन नाम दण्डकारण्य का भाग है—यह ऋष्य-मूकपर्वत पर मतंगमुनि का आश्रम है, यह श्रवणानाम सिद्ध-सिवरी और यह वही पम्पा नाम का सरोवर है ।

सीता—अरे ! यहां तो आर्यपुत्र क्रोध और शोक से अधीर होकर मेरे लिये उन्मुक्त-कण्ठ से रोये थे ।

राम—देवी ! यह बड़ा ही रमणीय सर है ।

यहि मल्लिकजाति के हंस महामृदु बोलत जोबन के मद छाये ।
निज पंख सों दीर्घ मृनालनु के सित कंज१ मनोहर मंजु कँपाये ॥
कछु जैसे ढरे औ नवीन भरे अँसुआन के बीच में औसर पाये ।
इत हेर्यो जबै जब ता पल में लगे उत्पलनील२ किधौं लहलाये ३१॥

१ सफेद कमल २ नीले कमल

ल०—ये महाराज हनूमान जी हैं ।

सीता—बहुत दिनों के शोकसागर में डूबे हुए लोगों का उद्धार कर अत्यन्त उपकार शील निस्संदेह ये महाभाग मरुतनंदन हैं

राम—अंजनि मन रंजन बिपुल, महावाहु बलवान।
जग अरु हम जिनके ऋनी, ते यह श्री हनुमान ॥३२॥

सीता—लाल ! इस पर्वत का क्या नाम है जिसके कुसुमित कदम्बों पर बैठे मयूर नृत्य कर रहे हैं; और जहां वृक्ष के नीचे, मूर्छित दशा में फीकी कान्ति वाले आर्यपुत्र, जिन का केवल प्रभाव-सौन्दर्य शेष रह गया है और जिन्हें रोते हुए तुम सम्हाल रहे हो, दर्शाये गये हैं ।

ल०—अरजुन पहुप सुगन्धित गिरि सो माल्यवान जिहिनामा।
जासु सिखर आश्रयित१सजलघन-श्याम हृदय अभिरामा॥

राम—बिरमौ विरमौ तात ! कहोजनि, सुनन हेत बलनाहीं।
लगत मनहुँ सिय-विरह-वेदना सालति पुनि उरमाहीं॥३३॥

ल०—यहां से आगे स्वयं आर्य्य के और कपिराक्षसों के असंख्य अद्भुत कार्य क्रम पूर्वक दिखाये गये हैं। किन्तु जान पड़ता है कि महारानी थकगई हैं, इस कारण निवेदन है कि आप कुछ बिश्राम कर लीजिये ।

सीता—आर्यपुत्र ! इस चित्रदर्शन से मुझ गर्भिणी की एक इच्छा हुई है कहिये तो कहूं ।

१ ठहरा हुआ

राम—अवश्य कहो।

सीता—मेरे मन में आती है कि एक बार फिर उन सघन सुंदर बनों में बिहार करूं, और भगवती भागिरथी के पवित्र निर्मल शीतल गम्भीर नीर में खूब जी भर कर गोते लगाऊं।

राम—भैया लक्ष्मण !

ल०—महाराज !

राम—देखो अभी तो गुरुजनों की आज्ञा मिली है, कि गर्भिणी की जो इच्छा हो, पूर्ण कर देना सो तुम जाकर एक उत्तम रथ ले आओ जिस में इन्हें हाल न लगे।

सीता—महाराज ! आपको भी साथ चलना पड़ेगा।

राम—हे कठोर हृदयवाली! भला यह भी क्या तुम्हारे कहनेकी बातहै

सीता—बस, ऐसी ही बातों से आप मुझे बहुत प्रिय हैं।

ल०—जो महाराज की आज्ञा।

( जाता है )

राम—प्यारी ! आओ इस खिड़की के पास विश्राम करलें !

सीता—अच्छा मैं भी घूमते २ थक गई हूं और इस कारण मुझे भी नींदसी आ रही है।

राम—तो आओ मेरे सहारे से सोजाओ।

बहु राछस चित्र बिलोकन सों, भयभीत कछू काल कम्पन पाई।
श्रमसीकर१ मंजु वशीकर२ के कनिकान३ सों जासु बढ़ी रुचिराई।
जनु इन्दु मयूख४ विचुम्बित सीतल चन्द्रमनीनु को हार सुहाई।
निजबाहु वही मम कंठ में डारि, करौ सियराम प्रिया सुखदाई २४।

१ पसीना २ वश में करने वाला ३ बूंद ४ किरण

( पास बैठकर आनन्द से ).

अस जल परसत अंग तुव, सूझ न परत विचार।
मोह लपट्यो अटपटो, उपजत मनोविकार॥
सुख है अथवा दुःख सो, निहचै[1] बैठति नाहिं।
मद, प्रबोध[2] निद्रा किधों, विष छायो तन माहिं॥
डारि कबहु भ्रम भँवर यह, चेतहि देत भ्रमाय।
अरु कबहू करि ताहि थिर, देत प्रमोद जगाय॥
ग्रहन करन निज २ विषय, इन्द्रिय गन असमर्थ।
अद्भुत गूढ़ रहस्य जे, समुझि परत नहिं अर्थ॥३५॥

सीता—( हंस कर ) आपका सर्वदा अनन्य एकरस प्रेम मुझ पर रहा है इससे बढ़कर और क्या कहना चाहिये।

राम—सींचि सनेह के जीवन[3]सों,करै सूखत हीय प्रसून सुखारी।
इन्द्रिनकों नित तृप्ति-सुधा, वसुधातलपै बरसावत भारी।
एतिक बैन विनीत तबै, मुखसोंचव अम्बुजलोचनवारी।
श्रोननि[4]कों सुख दायन ज्यों, जग त्यों मन देत रसायन प्यारी॥३६॥

सीता—हे प्रियम्बद! अब मैं सोऊंगी ( सोने के लिये इधर उधर स्थान ढूढ़ती हैं )

राम—अजी तुम क्या ढूंढ़ती हो—

एकसो व्याहघरी सों सदा बन गेहमें नेह निबाहन हारी।
बालपने और यौवन में पुनि तोहि समोद सुआवनवारी॥
जाहि लख्यो सपनेहु नहीं अपने बस मैं कबहूं परनारी।
रामकी ताही भुजाको सिराहनो लेउ लगावहु प्रानपियारी॥ ३७॥

---

1 निश्चय २ जागृत अवस्था ३ जल ४ कान

सीता—( नींद का नाट्य करती हुई ) ऐसे ही है, आर्यपुत्र ! ठीक ऐसे ही है।

रा०—क्या प्रियम्बदा गोद में सोगई ? ( स्नेह से देखकर )

गृह की यहि गृहलच्छिमी पूरन सुखमा-साज।
अमृत सराई सुभग यहि इन नयनन के काज॥
तन परसत ऐसी लगे जनु चन्दनरसधार।
यहि भुज सीतल मृदुल गल मानहु मोतिन हार॥
कछु न जाको लगत अस जहां न सुख-संजोग।
किन्तु दुसह दुखको भरयो केवल यासु वियोग॥३८॥

( प्रतिहारी का प्रवेश )

प्र०—उपस्थित है महाराज।

रा०—अरे कौन ?

प्र०—दुर्मुख, आपका गुप्तचर।

रा०—( आपही आप ) दुर्मुख तो रनवास का सेवक है उसे तो हमने नगर के लोगों का भेद लेने भेजा था (प्रगट) अच्छा आने दो।

(दुर्मुख का प्रवेश )

दु०—( आपही आप ) हाय महारानी सीता के विषय में ऐसे जनापवाद को जिसे सपने में भी विचारने से पाप लगता है, भगवान रामचन्द्र से कैसे कहूंगा। बिना कहे बनती भी नहीं, क्या करूं मुझ अभागे का तो काम ही यह है!

सी०—(स्वप्नावस्था में विलाप सा करती हुई) हाय प्यारे आर्यपुत्र कहां हो ?

राम—आहो ! चित्र देखने से जो उत्कण्ठा हुई उसे बढ़ाने वाली मेरी ही बिरह भावना सपने में भी प्यारी को चैन नहीं लेने देती। (स्नेह से सीता के शरीर पर हाथ फेरते हुए)

सुख दुखमें नित एक, हृदय को प्रिय बिराम१ थल।
सब विधि सों अनुकूल, बिसद२ लच्छन मय अविचल।
जासु सरसता सकै न हरि, कबहूं जरठाई३।
ज्यों ज्यों बाढ़त सघन४, सघन५ सुन्दर सुखदाई।
जो अवसर पै संकोच तजि परनत६ दृढ़ अनुराग सत।
जग दुरलभ सज्जन प्रेम अस बड़भागी कोऊ लहत॥३९॥

दु०—(आगे बढ़ कर) महाराज की जय हो।

राम—कहो क्या समाचार लाये?

दु०—सब नगर बासी आपकी बड़ाई करते हैं और कहते हैं कि हमलोग इनके सुखद सुराज्य में बड़े महाराज दशरथ को भी भूलगये।

राम—यह तो बड़ाई हुई, दोष भी तो कुछ कहो जिससे उसके दूर करने का उपाय किया जाय।

दु०—( आंसू भरके ) सुनिये महाराज ( कान में कहता है )

रा०—हाय ! यह कैसा असह्य बचन वज्राघात है !!

( मूर्छित होते हैं )

---

१ विश्राम २ विशुद्ध ३ बुढ़ापा ४ बादल की भांति ५ घना ६ प्राप्तहोना

दु०—धीरज धरो महाराज धीरजधरो।

राम—( ठंडी सांस भरके )हाय,

हा सिय पर घर बास को, कैसो बुरो चवाउ।
शान्त कियो रचि रचि अतुल,अद्भुत तासु उपाउ॥
अब सो वही कुभाग बस, पुनि पुनि आगत दौर।
कूकर१ काटन जहर सम, फैलि गयो सब ठौर ४०॥

हाय मैं अभागा अब क्या करूं ( विचार कर शोक के साथ )

लोकाराधन२ धर्म, सब प्रकार सज्जननु को।
सो पितु पाल्यो पर्म, निज प्रानानि अरु मोहि तजि ४१॥

उसे मैं कैसे दूषित करसकता हूं—अभी भगवान वशिष्ठ जी की भी तो यही आज्ञा मिली है।

जग उत्तम रवि कुल नृपति, सब बिधि परम पवित्र।
जिनि कर अनुकरनीय३ प्रिय, उज्जल साधु चरित्र॥
सो तिह कुल मो जनम सों, भयो मलीन अपार।
जग जिह चलत चवाउ अस, मुहि अधमहिं धिक्कार ४२॥

हा देवी, यज्ञात्मजा, हा निज जन्म-रूप अनुग्रह से वसुन्धरा को पवित्र करनेवाली विदेहवंशनन्दिनी, हा पावक वशिष्ठ और अरुन्धती द्वारा प्रशंसित प्रशस्त पुण्यशीलव्रती,हा पतिप्राणा सीता, हा कठिन महारण्य-वास की प्यारीसखी, हा तात- प्रेमपालिता, हा अल्प किन्तु मधुर मंजु भाषिणी किस कारण तुम्हारे भाग्यने ऐसा पलटा खाया है, क्योंकि—

१ कुत्ता २ लोक सेवा ३ मानने योग्य

तुमहीं सों यह जगत होतु, सिय सबविधि पावन।
पै तुम्हरी बहुं चरचा जग जन करत अपावन॥
हैं तुमहीं सों लोग, पियारी सकलसनाथा।
किन्तु हाय तुम भोगहु दुख जनु निपट अनाथा॥४३॥

( दुर्मुख से ) दुर्मुख तुम लक्ष्मण से जाकर कहो कि तुम्हारे नये महाराज राम की यह आज्ञा है ( कान में कहते हैं )

दु०—केवल दुर्जनों के कहने से यह आपने क्या करना ठान लिया है। इस से तो आप पर कलंक लगेगा। महारानी अग्नि परीक्षा में भी विशुद्ध प्रमाणित होचुकी हैं, और फिर आजकल तो उनके गर्भ में पवित्र रघुकुल के सन्तान की स्थिति है, यह भी विचार करना होगा।

रा०—अरे चुप, भला प्रजाके लोग दुर्जन किस तरह हो सकते हैं—

निरत १प्रजा-प्रिय भानुकुल, सब प्रकार सुखदाय।
विधि बस मम संसर्ग सों, भयो कलंकित हाय॥
कोरे कोसनु पै भई, सिया-शुद्धि की रीति।
अरे अनोखी भांति सों, को करि है परतीति॥४४॥

बस, तू जा चलाजा।

दु०—हाय महरानी!

( गया )

रा०—हाय मैं निष्ठुर कर्म करने वाला बड़ा निर्दयी हूं।

१ निरंतर

निज बालपने सों सदा ही पली जनकादिक की हिय गोद जई।
उर अन्तर जो कबहूं न कर्‌यो सबभांति सों मोते सनेह छई॥
अब दैकें दगा अपराध बिना तिह सीयकों, हाय ये कैसी भई।
जमराज के आनन दैन चहों जनु मैना कसाई कों सौंपि दई ४५॥

तो फिर हाय, जिसके छूने से भी पाप लगता है, ऐसा मैं अधर्मी, देवी को छूकर भी क्यों दूषित करूं (सीता का सिर धीरे २ उठा कर अपना हाथ खींच के)

भोरी सिया मोहि छांडिदै मैं अति अधम चांडाल हूं।
देख्यो न होगो अस कहूं अरु ना सुन्यो होगो कहूं।
लखि ऊपरी व्यौहार मम, श्रीखण्ड१ के धोखे परी।
दुरभाग बस विष विटपसों अबला वृथा लिपटी अरी ४६॥

(उठकर) हा! आज पृथ्वी लौटगई, राम के जीवन का प्रयोजन नष्ट होगया, अब जगत सूना उजाड़ जंगल सा लगने लगा, यह संसार असार है, शरीर भी अपने लिये बोझ हो गया है, कोई आश्रय भी तो नहीं रहा, किंकर्तव्य विमूढ़ हूं, क्या करूं, कहां जाऊं, अथवा यों कहना चाहिये—

जगत में नित भोगन कों विथा,
बस मिल्यो यह जीवन रामकों।
मरम भेदक प्राननुसों जक्र्यो,
सकत ना कढ़ि बेबस चेतना२ ४७॥

---

१ चन्दन   २ जीव

ल०—ये महाराज हनूमान जी हैं ।

सीता—बहुत दिनों के शोकसागर में डूबे हुए लोगों का उद्धार कर अत्यन्त उपकार शील निस्संदेह ये महाभाग मरुतनंदन हैं

राम—अंजनि मन रंजन बिपुल, महाबाहु बलवान ।
जग अरु हम जिनके ऋनी, ते यह श्री हनुमान ॥३२॥

सीता—लाल ! इस पर्वत का क्या नाम है जिसके कुसुमित कदम्बों पर बैठे मयूर नृत्य कर रहे हैं; और जहां वृक्ष के नीचे, मूर्छित दशा में फीकी कान्ति वाले आर्यपुत्र, जिन का केवल प्रभाव-सौन्दर्य्य शेष रह गया है और जिन्हें रोते हुए तुम सम्हाल रहे हो, दर्शाये गये हैं ।

ल०—अरजुन पहुप सुगन्धित गिरि सो माल्यवान जिहिनामा ।
जासु सिखर आश्रयित१सावनघन-श्याम हृदय अभिरामा ॥

राम—विरमौ विरमौ तात ! कहोजनि, सुनन हेत बलनाहीं ।
लगत मनहुँ सिय-विरह-वेदना सालति पुनि उरमाहीं॥३३॥

ल०—यहां से आगे स्वयं आर्य्य के और कपिराक्षसों के असंख्य अद्भुत कार्य क्रम पूर्वक दिखाये गये हैं । किन्तु जान पड़ता है कि महारानी थकगई हैं, इस कारण निवेदन है कि आप कुछ बिश्राम कर लीजिये ।

सीता—आर्यपुत्र ! इस चित्रदर्शन से मुझ गर्भिणी की एक इच्छा हुई है कहिये तो कहूं ।

---

१ ठहरा हुआ

रा०—देखो तो यह क्या है ?

( फिर नेपथ्य में )

[ तपकियो जिनने अति दारुण,
व्रजरसा१ यमुना तट रम्य में।
लवण-त्रासित२ ता ऋषि-पुंजको,
सरन में रघुनन्दन राखिये! ५० ॥ ]

रा०—अरे क्या अभीतक राक्षसों का त्रास बनाही है ! अच्छा, तो अभी इस कुम्भीनसी के पुत्र को नास करने के लिये स्वनामधन्य शत्रुघ्न को भेजूं (कुछ चलकर और फिर ठहर के) हा देवी, तुम को कैसे अकेली छोड़ूं। भगवती भूतधात्री३! तुम अपनी प्यारी जानकी को देखती रहना तुम्हें सौंपता हूं।

जनक के रघुके वर वंस को,
सतत जो सत मंगलदायिनी।
लहलही लतिका जिह कीर्त्तिकी,
तव सुता यह सोइ वसुन्धरे ॥५१॥

( जाते हैं )

सीता०—(सपने में) हाय प्यारे प्राणनाथ आप कहां हो ! ( झट उठकर ) हाय २ बुरे स्वप्न से छली जाकर दुख में मैं आर्यपुत्र को पुकार रही हूं, हाय धिक्कार ! हाय धिक्कार ! जो मुझ अकेली को सोते छोड़ वह चलेगये। अच्छा देखाजायगा, फिर मिलने पर जो मैं अपने बस

१ व्रज भूमि २ लवणासुर से दुःखित ३ पृथ्वी

रही तो उन पर बिना कोप किये न रहूंगी। अरे भाई कोई बाहर है ? ( दुर्मुख का प्रवेश )

दु०—देवी, कुमार लक्ष्मण ने कहला भेजा है कि रथ सज गया, श्रीमती आकर उस पर विराजमान हो जांय।

सी०—अच्छा, मैं चलती हूं, पर चलने से गर्भभार कँपेगा इसलिये रथ को धीरे २ चलाना।

दु०—इधर से आइये, महारानी इधर से चलिये।

सी०— मेरो हाथ जोरि परनाम—
ऋषि मुनियनकों, जे परकारज करत दया के धाम।
श्री रघुवंसमान्य-कुल-देविनु, जे रच्छत अठजाम॥
आर्यपुत्र-पदपदमनि, जे मम सुख-सर्वस्व ललाम।
सब गुरुजन हित,जिन असीससों पावत सुख अभिराम'१२॥

( सब जाते हैं ]



# अंक २

## अथ बिष्कम्भक

(नेपथ्य में)

[तपस्विनी जी आपका स्वागत है !]

( पथिक के भेष में तपस्विनी का प्रवेश )

त०—अहा, यह तो बनदेवी है जो फल फूल और पल्लवों का अर्घ बनाकर मेरे लिये लाई है ।

( बनदेवी का प्रवेश )

ब०—( अर्घ देकर )

भोगौ यथा रुचि या बनकौं, सब दर्श मिले धनि भाग हमारो ।
पुण्य घनेनु सों पावत हैं, जग पावन सज्जन-संग-सहारो ।
छांहरि¹ मेंबिरमाउ² पियेजल चारु, मुनीनु के जोग पियारो ।
कन्द फराहर³ पाइयेजू, काउ और कौ ना, सब भांति तिहारो ॥१॥*

त०—अहा क्या कहना है ।

---

* निज रुचि अनुसारा भोगहु सारा बन यह धनि मम भागौ
सज्जन सतसंगा धरम प्रसंगा मिलत, सुकृति जो जागौ
तरु छाँह सुहावन मृदुजल पावन, मुनिजन भोजन जोई
फल वा कन्दा सब स्वच्छन्दा, बरतहु निज गिनि सोई

1 छांह 2 ठहरो 3 फलाहार

बहु धा प्रिय वृत्ति बिनै-मधुरी-बतियानिसों चारु बिचार दृढ़ावै
पहँचान अनिन्दित निसनई, मति मंगल मोदमई मन भावै।
रस एक अगार पिछार लसै, छल छिद्र बिना, त्रयताप नसावै।
इमि सज्जन-पुण्य-चरित्र सदां चहुं ओर बिजै बरसा बरसावैं॥२†

( दोनों बैठती है )

ब०—कृपा कर बतलाइये तो आप का शुभनाम क्या है।

त०—मुझे लोग आत्रेयी कहते हैं।

ब०—आर्ये आत्रेयी! अच्छा तो फिर आपका आना कहां से हुआ और इस दण्डकारण्य में बिचरने से श्रीमती का क्या प्रयोजन है?

आ०—या बन में निवसत१ सुभग, अगस्तादि मुनि पुंज।
सुन्दर सुर सों नित करैं, साम-गान की गुंज॥
साम गान की गुंज गूंजि, मंजुल मन मोहत।
सत उपदेस असेस काजजो, जग मधि सोहत॥
तिन सों मैं वेदान्त पढ़न कौ प्रन धरि मनमें।
वालमीकि ढिग सों सिधाइ विचरति या वनमें॥ ३॥

---

† जग जन मनमोहन सविनय सोहन साधु वृत्ति सुठि बानी
मति शुद्धि सयानी मंगलभानी विमल समागम सानी
नित आंख अगारी पीठ पिछारी सरस सरस सुखदाई
अस सुभग सप्रीती सज्जन रीती अकपट विमल सुहाई २

१ रहते हैं

व०—अजी जब और ऋषी मुनी तो वेदका पारायण करने के लिये उन प्राचीन ब्रह्मज्ञानी वाल्मीकि जी की शिष्य रूप से सेवा करते हैं, फिर कहिये आप के इतनी दूर आने का क्या कारण है ?

आ०—वहां पढ़ने में बड़ा विघ्न होताहै,इसलिये इतनी दूर आना पड़ा।

व०—सो कैसे ?

आ०—वहां किसी देवीने मा का दूध छुटतेही अत्यंत विचित्र शैशव अवस्था के दो बालक लाकर उन महात्मा के अर्पण किये, जिनको देख ऋषियों का ही नहीं वरन सम्पूर्ण चराचर मात्र का मन स्नेह से मुग्ध होजाता है।

व०—आप उनका नाम जानती हैं ?

आ०—उस देवीने उनका नाम 'कुशलव' बतलाया और साथही साथ उनका प्रभाव भी जतादिया था।

व०—कैसा प्रभाव ?

आ०—गुप्त मंत्र सहित जृम्भकास्त्र उनको जन्महीसे सिद्ध हैं।

व०—यह तो बड़े आश्चर्य की बात है !!

आ०—भगवान वाल्मीकि जी ने धाय का काम आप अंगीकार कर उन दोनों को पाला पोसा, और मुंडन संस्कार कराके अभी

सावधानी से उन्हें, तीनों वेद छोड़कर सब विद्या पढ़ादीं। फिर गर्भ के ग्यारहवें वर्ष लगते क्षत्रियोचित विधि से उन्हें यज्ञोपवीत देकर शेष तीनों वेद भी पढ़ा दिये, उन की बुद्धि बड़ी तीव्र और धारणा शक्ति अत्यन्तही प्रबल है उन के साथ भला हमारा किस प्रकार निर्बाह हो सकता है, क्योंकि—

वितरन गुरु इक सम करत, बुध१ मूरख कों ज्ञान।
करत न, हरत न, कछुक तिन बोध शक्ति परिमान॥
किन्तु समय परिणाम के, अन्तर विपुल लखात।
रहत मूढ़ के मूढ़ इक, अन्य चतुर बनिजात॥
जिमि दिनेस२ समभावसों, नभ में करत प्रकास।
पूरन प्रति थल पर परत, तासु किरन अभ्भास॥
मनि मंजुल समरथ सदा, बिम्ब ग्रहन के माँहि।
पै माटी के ढेल कहुं, द्युतिमय दीसत नाहिं॥ ४॥

व०—बस यही विघ्न था ?

आ०—और भी है।

व०—वह और क्या है ?

आ०—एक दिन मध्यान्ह काल वह महर्षि महाराज नदी तमसा के तीर गये, वहां देखा कि परस्पर विहार करते हुए क्रौंच पक्षी के जोड़े में से एक को व्याध ने मारडाला है, उसी समय अकस्मात् ऋषि के मुख से, नीचे लिखे आशय

१ बुद्धिमान २ सूर्य

की स्पष्ट, दोषरहित पूर्वापर सम्बन्धयुक्त मधुर अनुष्टुप् छन्द के रूप में वाग्देवी का प्रकाश हुआ ।

" रति विलास की चाह सों, मदमाती सानन्द ।
क्रौंचनि की जोड़ी फिरत, विहरत जो स्वच्छन्द ॥
हनि तिन में सों एक कों, कियो परम अपराध ।
जुग २ लों तोहि न मिलहि, कबहुँ बड़ाई व्याध" *५

च०—अरे ! यह तो वेद से भी भिन्न नये छन्द कासा आविष्कार है !!

आ०—उसी समय भूतभावन पद्मयोनि भगवान चतुरानन ने शब्द ब्रह्मप्रकाशधारी ऋषि को दर्शन देकर कहा "हे मुनि-पुंगव ! आप को शब्द ब्रह्म के स्वरूप का भलीभांति ज्ञान होगया है, इस हेतु अब कुछ रामचरित रचिये और अपनी दिव्य प्रतिभाकी प्रभा को निर्विघ्न फैलाते हुए आदि कवि की उपाधि को सार्थक करिये । बस यह कह कर वह अन्तर्ध्यान होगये । इस प्रकार मानव समाज में सब से पहले ही पहले श्री वाल्मीकि मुनि ने शब्दब्रह्मबीज से रामायण सरीके सरस इतिहास कल्पतरु को पल्लवित किया ।

च—चलो बड़े हर्ष की बात है अब तो सारा संसार पंडित होजायगा ।

आ०—इन्हीं कारणों से, जैसे कि मैंने आपको बतलाये, विद्याध्ययन में बड़ा विघ्न उपस्थित होता है ।

च०—ठीक है, होता होगा ।

---

* मानिषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वतीः समाः
यत् क्रौञ्च मिथुनादेकमवधीः काम मोहितम्

आ०—हे कल्याणमयी, मैं भलीभांति विश्राम कर चुकी, अब तो कृपा कर अगस्त जी के आश्रम का मार्ग बता दीजिये।

व०—यहां से पंचवटी में होकर, बस, गोदावरी के किनारे ही किनारे आप चली जाइयें।

आ०—( आंसू भर कर ) क्या तपोवन यही है, क्या इसे ही पंचवटी कहते हैं, क्या यही नदी गोदावरी है, क्या इसी पर्वत का नाम प्रस्रवणाचल है, क्या जनस्थान की वन-देवी वासन्ती आप ही हैं ?

वा०—हां जी, हैं तो सब वेही जैसा कि आप कहती हैं।

आ०—बेटी जानकी,

वेही तुव प्रिय बन्धु द्रुमादिक[१] ये सुखदाई।
जिन प्रसंग-वस चलत कबहुँ चरचा मनभाई।
यद्यपि नाम अवशेष[२] मात्र तुव हाय पियारी।
किन्तु इनहिं लखि लगत मनहुँ तुम नयन अगारी॥६॥

वा०—( भय के साथ, आपही आप ) "यद्यपि नाम अवशेष मात्र तुव हाय पियारी" इनने क्यों कहा (प्रगट) आर्ये, बतलाओ तो सीतादेवी पर ऐसी क्या विपत्ति पड़ी।

आ०—केवल विपत्ति ही नहीं पड़ी बिचारी को कलंक भी लगा। ( कान में कहती है )

---

१ पेड़ इत्यादि २ बाकी।

वा०—हाय २ यह तो दारुण दैव का बड़ा प्रकोप हुआ (मूर्छित होती है)

आ०—अजी धीरज धरो, धीरज धरो।

वा०—हा प्यारी सखी! हा सौभाग्यवती! क्या तेरे भाग में यही बदा था! रामचंद्र! रामचंद्र! रहने दो अब तुम्हारे नाम लेने से क्या है!! आर्ये आत्रेयी, जब उन्हें बन में त्याग कर लक्ष्मण जी लौट आये तब सीता पर कैसे बीती, कहिये यह भी आपको कुछ विदित है।

आ०—नहीं, कुछ नहीं।

वा०—हाय २ वशिष्ठ और अरुन्धती से रक्षित और अधिकृत रघुकुल में, बड़ी बूढ़ी कौशिल्या आदि के जीते जी यह घोर अनर्थ किस प्रकार हुआ।

आ०—तब बड़े बूढ़े तो सब शृंगी ऋषि के आश्रम में गये हुए थे। अब जब कि बारह वर्ष पीछे उनका यज्ञ समाप्त होने पर सब के सब वहां से विदा होने लगे, तब भगवती अरुन्धती ने कहा कि मैं बहू से सूनी अयोध्या में नहीं जाऊंगी और इसका कौशिल्या माता ने भी अनुमोदन किया। इस अनुरोध वश भगवान वशिष्ठने पुनीत वाक्यों से सब को आश्वासन देकर कहा कि चलो सब वाल्मीकि जी के तपोवन में चल कर वास करेंगे।

वा०—तो आजकल महाराज राम क्या कर रहे हैं।

आ०—उन्होंने एक अश्वमेध यज्ञ आरम्भ किया है।

बा०—हाय, तो क्या दूसरा ब्याह भी कर लिया ?

आ०—अजी, ऐसा मत कहो, ऐसा मत कहो।

बा०—तो फिर यज्ञ में उनकी सहधर्मिणी कौन है ?

आ०—सीता की स्वर्णमयी मूर्त्ति बनाली है।

बा०—हाय ! बड़े खेद की बात है—,

कुलिश[1]सों हु कठोर अपार है,
मृदु प्रसूनहुँ सों जिनको हियो।
अस अलौकिक जो जन जक्त[2]में,
सकत पाइ भला तिन थाह को? ॥ ७ ॥

आ०—महर्षि वामदेव द्वारा अभिमंत्रित पवित्र अश्व भी छोड़ दिया गया है, और शास्त्र बिधि के अनुसार उसके रक्षक भी नियुक्त हो गये। कुमार लक्ष्मण के पुत्र दिव्यास्त्र-कुशल चतुर चन्द्रकेतु उस चतुरंगिनी सेना के सेनापति निर्वाचित हुए हैं।

बा०—चलो बड़े आनन्द की बातहै कि कुमार लक्ष्मणके भी पुत्र है।

आ०—इसी बीच में एक ब्राह्मण अपने मरे हुए पुत्र को राजद्वार पर पटक छाती पीट२ कर चिल्लाने लगा "हाय अन्याय हो गया ! हाय घोर अनर्थ हो गया !" उसका पुकारना सुन कर करुणामय रामचन्द्र ने विचारा कि बिना राजा के अपराध किये प्रजामें अकाल मृत्यु हो नहीं सकती, इस

1 वज्र 2 संसार

प्रकार अपने को दोषी ठहरा ही रहे थे कि इतने ही में आकाश-वाणी हुई—

शूद्र एक शम्बूक तपत पृथ्वी पै भारी।
तिह सिर छेदन जोग तिहारे, राम! खरारी1!
ताहि मारि अब शीघ्र लोक-मर्याद रखाओ।
दै द्विज बालहिं प्रानदान जग अजस नसाओ॥८॥

इतना सुनते ही तुरन्त खड्ग हाथ में ले, पुष्पक विमान पर चढ़, शूद्र तपस्वी के खोजने के लिये महाराज ने तभी से, सारी दिशा विदिशाओं में भ्रमण करना आरम्भ कर दिया है।

वा०—अधोमुख करके धूम पान करने वाला शम्बूक नामक शूद्र इसी जनस्थान में तप करता है, इसलिये बहुत सम्भव है कि रामचन्द्र फिर कभी इस बन को सुशोभित करें।

आ०—हे कल्याणमयी, अब तो मैं जाना चाहती हूं।

वा०—अच्छा, अब दिन भी बहुत चढ़ आया है। देखिये—

जहां घोंसला-निकुंज आइकें कपोत-पुंज,
खुटक-बढ़ैया थके कूंजन सुनावहीं।
छांहरि2 में डाल जिनकी कुरेदि कीरनि3 कों,
चोंचनु निकारि खात खग दरसावहीं।
जवैहि खुजावें गज गंडथल पींड़निसों,
टपकि घमीले4 जिन कुसुम सुहावहीं।

---

1 खर के शत्रु। 2 साया. 3 कीड़े. 4 धूप से मुरझाए हुए

ऐसे चारु कूलद्रुम[1] फूल बरसाइ मानौ,
गोदावरी पूजि पूजि तासु गुन गावहीं ॥९॥

( इति विष्कम्भक )

——:०:——

## [स्थान दंडक वन]

( पुष्पक विमान में बैठे हुए खड्ग हाथ में लिये श्रीराम का प्रवेश )

ऐ हस्त सूधे आज । द्विज सिसुहिं ज्यावन काज ॥
अब यह कृपान सम्हार । करु शूद्र मुनि पै वार ॥
अति दुसहगर्भहिं धारि । चित खिन्न जनक-कुमारि ॥
तन छीन जिहि कल नाहिं । तिहि बिजन वन के माहिं ॥
जो तजत नाहिं सकुचात । ता राम को तू गात ॥
तो मधि कठोर नृशंस । कितसों दया को अंस !! ॥१०॥

( प्रहार करके ) अब तो निर्दय हृदय राम के सदृश कर्म हुआ और ब्राह्मण का पुत्र भी जी उठा ।

( शम्बूक का दिव्य पुरुष के रूप में प्रवेश )

दि॰पु॰—जय हो महाराज की जय हो—

जम-दंड हूसों रछत[2]जो नित, दंड तिन मोकों दयो ।
अब जी उठ्यो तासन शिशू यह, विपुल मम वैभव लयो ।
शम्बूक तव पद नवत, माँगत भक्ति भव-भय-हारिनी ।
सत संग में यदि मृत्युहू मिलिजाय, मोक्ष-कारिनी ॥११॥

---

१ किनारे के पेड़. २ रक्षा करते हैं

रा०—दोनों बातें हमारे मन की हुई, अच्छा भाई! तुमने बड़ा तप किया है इसलिये—

है जहँ पूरन आनँद ललाम,
जो परम पुण्य-सम्पत्ति धाम,
अस, ध्रुव प्रकाश जहँ दिव्य व्याप्त,
वैराज लोक हौं तोहि प्राप्त ॥१२॥

श०—आपही के चरणारविन्द के प्रसाद से यह महिमा प्राप्त हुई है, इस में तप का क्या फल है। अथवा तप ही ने यह महदुपकार किया हो, क्योंकि—

जग-नायक ज्ञायक पूज्य प्रभो,
गरुड़ध्वज, शौरि, शरण्य विभो।
प्रिय पावन भावन भक्तिधनी,
जिह लागि करैं मुनि खोज घनी।
इत सो हरि खोजत मोहि भये,
अबुही सत योजन आइ गये।
कहँ शूद्र अधीन मलीन-गती।
कहँ श्रीपति तीनहुँ लोकपती।
अपनाइ कै जो मम शुद्धिकरी।
तप को यह पुण्य-प्रसाद, हरी!
नाहिं तो तजि औध सुराज-मही।
वन दण्डक में तब काज कही ॥१३॥

रा०—क्या यह दंडकवन है (चारों ओर देखकर) हां ठीक—

कहुं सजल शष्य१-श्यामल रसाल,
कहुं सूखो रूखो अति कराल।
कहुं कहुं झरना-छर-छर-निनाद२,
जहँ गूंजि करत दसदिसि सनाद।
उन तीरथ आश्रम गिरि समेत,
सर३ सरित४ गर्भ-कानन५ निकेत६।
पूरब-परिचित सों अपन जोइ,
दीसत दंडक वन यही सोइ॥ १४॥

रा०—हां यह वही दंडक वन है जहां पूर्व निवास करते हुए—

चौदह सहस रनधीर, अति भीम राक्स वीर।
खरदूषणादि कराल, तुमने हने तिहकाल॥ १५॥

स०—तो यह केवल दंडक वन ही नहीं, जनस्थान का भी कुछ भाग इसमें मिला है?

रा०—ठीक ऐसाही है। देखिये, दक्षिण की ओर प्राणी मात्र का हृदय दहलाने वाली, मदोन्मत्त प्रचंड व्याघ्रादि वन जन्तुओं से भरी, यह सघन विन्ध्याटवी उसी जनस्थान पर्य्यन्त चलीगई है।

ये जनस्थान-सीमा महान,
जहँ सघन गहन वन विसमान।
निश्शब्द शान्ति मय कहुं अखंड,
वन-जन्तु नाद सों कहुं प्रचंड।

१ हराभरा २ शब्द ३ तालाव ४ नदी ५ जंगल का भीतरी भाग ६ घर।

के कमनीय कोमल कण्ठ सरीके हरे भरे पर्वत अपनी लहलही छटा छिटका रहे हैं, जो सघन सीतल श्यामल तरुण तरुओं की सुखद शोभा से सर्वत्र व्याप्त होरहा है, और व्याघ्रादि जन्तुओं का उपद्रव न होने के कारण निर्भय विचरते हुए कुरंगों की क्रीडास्थली बना है ।

थाहिं बेतस[1]-बल्लरी पै खग बैठि,
कलोल भरे मृदु बोल सुनावैं ।
तिनसों झरे - पुष्प-सुगन्धिततोय,
बहैं अति सीतल हो तल भावैं ।
फल पुंज पकेनि के कारन,
श्यामल मंजुल जम्बु[2] निकुंज लखावैं ।
उन मैं रुकिकैं करि घोर घनी,
झरनानि के श्रोत समूह सुहावैं ॥ २०

और—

इन खोहनि मैं दलरीछनि को बसि,
जोवन जोर मरोर जतावैं ।
गिरि-गूंज के संग उमंग भरयो,
भयकारी धुनी घनघोर मचावैं ।
कहुं कुंजर सों रुँदि कुन्दरुकी,
कुचिली निज गाँठिन कौं दरसावैं ।
तिनसों कहुं सीतल और कसाय[3],
धुई रस-गन्धि चहूंछितिछावैं २१॥

---

१ बेंत २ जामुन ३ कसैली

रा०—(आंसू रोक कर) अच्छा तुम्हारा कल्याण हो, अब तुम बिमान पर बैठकर दिव्यलोक को सिधारो।

श०—श्री महाराज, मैं पुरातन ब्रह्मज्ञानी भगवान अगस्तमुनि को प्रणाम करके आपके दिये हुए अक्षयलोक को जाता हूं।

(जाता है)

रा०—ये बन सोई लख्यो पुनि आज,
जहां सुखसों बहुद्यौस बिताये।
भ्रातऔ सीयके संगकरे,
मुनिराजनि के सतसंग सुहाये।
नित फलाहर१ खात रहे,
निज धर्म के पालन में चितलाये।
छोड सबै जग-भोग-बिलासन
के रस सों छन बंचित नाये॥ २२॥

ये गिरि सोई जहां मधुरी,
मदमत्त मयूरनि की धुनि छाई।
या बन में कमनीय मृगानि की,
लौल कलोलनि डोलनि भाई।
सोहैं सरित्तट२ धारि घनी,
जलवृच्छन की नवनील निकाई।
वंजुलमंजु लतानि की चारु,
चुभीली जहां सुखमा सरसाई॥ २३

और—

१ फलाहार २ नदी के किनारे

जो देखनमें दूरिसों, लागत जनु घनमाल।
प्रस्रवणाचल सोइ यह, गोदावरी रसाल ॥ २४

या ऊंचीसी सिखिर पै, गृध्रराज को तात।
रह्यो वास थल जाहिलखि, अजहु जीय पुलकात॥
धुर याहि नीचे परन१ की, कुटी सुहावन छाइ।
वास कियो हमने रुचिर, लछिन सीय सँग आइ॥
लसत सघन श्यामल विपिन, जहँ हरषावत अंग।
करि कलोल कलरव करत, नाना भांति विहंग॥
फल भारनसों झालरे, हरे वृक्ष झुकि आहिं।
झिलमिलाति झांई सुतिन, गोदावरि जलमाहिं॥२५॥

हा ! यह वही पंचवटी है, यहीं अनेक दिन निवास करने के कारण ये प्रदेश हमारे विविध स्वच्छन्द विहारों के साक्षी हैं, यहीं कहीं सिया की प्यारी सखी वनदेवी वासन्ती रहती है। हाय मुझ पर यह न जाने क्या अनर्थ टूट पड़ा, कुछ समझ नहीं पड़ता।

कैधों चिर-सन्तापज२ अति तीव्र विष—रस,
फैलि सब तनमाहिं रोम रोम छायो है।
कैधौं धाय कितहू ते शल्य३ को शकल४ यह,
वेगसों हृदय मधि सुदृढ़ समायो है।
कैधौं कोऊ पुरिस मरम—धाय खाय चोट,
तिराक भयंकर विमोलि हारिआयो है।

१ पर्ण पत्ते २ पुराने संतापसे उत्पन्न। ३·४ बरछे की अनी।

होइ न विरह-शोक, घनीभूत कोऊ दुख,
 करि जाने विकल मो चेतहू भुलायो है ॥ २६ ॥

सो भी मैं अपने पूर्व परिचित स्थानों को देखे बिना नहीं जासकता। ( देखकर,) अब तो यहां की अवस्था में कुछ अन्तर हो गया है—

सोहत हो प्रथम जहां पै सरि-श्रोत मंजु,
 तहां अब विपुल पुलिन१ दरसावै है।
विरल२ हो प्रथम विपिन तहां घनो भयो,
 जहां घनो तहां अब विरल दिखावै है।
बहु दिन पाछें विपरीत चिन्ह देखनसों,
 यह कोऊ भिन्न वन शंक जिय आवै है।
जहां के तहां पै किन्तु अचल अचल३ हेरि,
 'सोई पंचवटी' विसवास ये दृढ़ावै है ॥ २७ ॥

हाय यहां से लौट जाने की इच्छा रहते हुए भी पंचवटी का स्नेह मुझे अपनी ओर बरबस खींचता है ( करुणा-भरे स्वर में )

बितये बहु दिन यह सियासंग,
 जनु अपने ही घर सह उमंग।
नितनव यहँ की चरचा चलाइ,
 पायो हम दोउन सुख सिहाइ।
अब हाय अकेलो प्रिया हीन,
 आते दुसह बिरह दुसखों मलीन।

१ रेत, बालू २ हलका ३ पहाड़।

यह राम पातकी[1] करि प्रवेश,
देखहि कस पंचवटी प्रदेश।
जो लखत, हाय तौ सिय-वियोग,
उद्दीपत जियमें शोक-योग।
यदि नाहिं लखत, तउ असन्तोष,
सिर कृतघ्नता को चढ़त दोष।
कारन, जो प्रिय को प्रिय महान,
ताको नित चहियतु करन मान।
अब कैसे हु न कोऊ बचाउ,
हाहा नाहिं कछु सूझत उपाउ !! २८

( शम्बूक का प्रवेश )

श०—जयहो, महाराज की जयहो, अगस्त जीने मेरे मुख से श्री महाराज का इस वन में शुभागमन सुनकर कहला भेजा है कि बिमान से आपके उतरते ही मंगलाचार की सामिग्री सजाये, स्वागत करने के लिये अत्यन्त प्रेमपूर्वक, लोपामुद्रा और सब आश्रम वासी श्रीमान की बाट देखरहे हैं, सो हमारा आदर स्वीकार कर सबों का मनोर्थ पूरा कीजिये, पुष्पक विमान बहुत शीघ्र जाता है, अश्वमेध के समय तक तो आप उससे अयोध्या पहुंच सकते हैं।

रा०—महर्षिजी की आज्ञा सिर माथे।

श०—तो पुष्पक को फिर इधर फेरिये।

---

१ पापी

रा०—भगवती पंचवटी ? बड़ों के आज्ञा-पालन करने की शीघ्रता में तुम्हारी यथोचित सेवा किये बिना जो जा रहा हूं, उसे थोड़ी देर के लिये क्षमा करना।

श०—देखिये, महाराज देखिये, यह वही क्रौंच गिरि है—

जहँ बांस-पुंज कुंज कलित कुटीर माहिं,
घोरत उलूक भीर, घोर घुघियाइ कैं।
तासु धुनि प्रतिधुनि सुनि काककुल मूक।
भयबस लेतना उड़ान कहुं धाइ कैं।
इतउत डोलत, सु बोलत हैं मोर, तिन,
सोर सुन, सरप दरप बिसराइ कैं।
परम पुरान अखिंड तरु कोटर मैं,
मारत स्वकुंडली सिकुरि घबराइ कैं॥ २९

और—

जिन कुहरनि[1] गद गद नदति, गोदावरि की धार।
शिखिर श्याम, घन सजलसौं, ते दक्खिनी पहार॥
करत कुलाहल दूरिसों, चंचल उठत उतंग।
एक दूसरी सों जहां, खाइ चपेट तरंग॥
अति अगाध बिलसत सलिल-छटा अटल अभिराम।
मन भावन पावन परम ते सरि-सङ्गम धाम॥ ३०

(जाते हैं)

---

१ कन्दरा

# अंक ३

## अथ विष्कम्भक ।

( तमसा और मुरला दो नदियों का स्त्रीरूप में प्रवेश )

त०—सखि मुरला, यहां कैसे फिर रही हो ।

मु०—प्यारी तमसा, भगवान अगस्त ऋषि की पत्नी लोपामुद्रा ने मुझे नदी-शिरोमणि गोदावरी के पास यह कहने भेजा है कि तुम जानती हो कि जब से बधू सीता से अलग हुए हैं तब से—

कहत न काऊ सुहृद सौं, बिथा राम गंभीर ।
तासों दिन दिन बढ़ति तिन, गूढ़ सघन मन पीर ॥
यथा धातु पुटपाक में, कोउ जथै धरि जात ।
भीतर ही भीतर जरति, बाहिर कछु न लखात ॥१॥

इस लिये उन सरीकी प्राण प्यारी विदेह कुमारी पर महान् कष्ट पड़ने के सोच और उनके दुसह अथाह वियोग-सन्ताप के कारण रामचन्द्र इन दिनों ऐसे दुर्बल हो गये हैं कि उनको देख कर मेरा हृदय कांपता है । और फिर अब लौटते समय वह पंचवटी में आवेंगे तो वे प्रदेश अवश्य उन के दृष्टि गोचर होंगे जो प्रिया प्रियतम दोनों के स्वच्छन्द विहार के साक्षी हैं । ऐसी दशा में शोक और क्षोभ से स्वाभाविक धीर बीर गम्भीर रामचन्द्रके मूर्छित होने की पद २ पर

आशंका है इसलिये भगवती गोदावरी ! आपको उस समय अत्यन्त सावधान रहना होगा।

अब राम खेद समेत हों,
पुनि शिथिल गत चेतहों।
तब तब कमल-परिमल१ भरी,
सरि-सीकरनु-सीतल२ करी।
मृदु मन्द पौन चलाइयो,
सुधि उनहिं चेत कराइयो ॥२॥

यं०—भगवती का विचार तो प्रेमानुकूल है किन्तु रामचन्द्र के मोह दूर करने का कारण तो पहले ही से विद्यमान है।

मु०—सो कैसा।

यं०—सुनिये, जब लक्ष्मण बाल्मीकि के तपोवन के पास सीता को त्याग कर चले आये, तब वह प्रसव की विपुल वेदना से घबड़ा कर गंगा जी की धारा में कूदपड़ीं। वहीं उनके दो बालक हुए, जिन्हें अत्यन्त अनुग्रह पूर्वक भगवती वसुन्धरा और भागीरथी रसातल को लेगयीं। और मा का दूध छुटते ही देवी जान्हवी ने स्वयं दोनों बालक महर्षि बाल्मीकि के अर्पण कर दिये।

मु०—( आश्चर्य से )

सिय सम जन की विपतिहु, अवरज-जनक लखाय।
बालमीकि, भुवि, गंग से, करत जासु हित आय ॥ ३ ॥

१ पराग, २ नदी के छींटों से ठंडी की हुई।

त०—और अभी सरयू के मुखसे शम्बूक बध वृत्तान्त सुनने के कारण रामचन्द्र के जनस्थान में आने की सम्भावना सुनकर, स्नेहमयी लोपामुद्रा के समान, ऐसे ही भय और शंकासे प्रेरित होकर भगवती भागीरथी सीता समेत किसी गृह-कार्य के बहाने गोदावरी से मिलने आई हैं।

मु०—भगवती भागीरथी का विचार बहुत ठीक है, क्योंकि राजधानी में अनेक लोकोन्नति साधनों की सफलता के लिये सतत-कार्य में मग्न रहने से रामचन्द्र का चित्त बहला रहता है। और अब बिना किसी काम काज के उनका निरन्तर शोकावस्था में पंचवटी आना महा अनर्थकारी होगा, सो बतलाइये सीता देवी ऐसी दशा में उनका किस प्रकार आश्वासन करेंगी।

त०—इसी लिये तो श्री भागीरथी ने सीता से कहा कि "बेटी यज्ञासजा वैदेही, आज चिरंजीव कुशलव की बारहवीं वर्ष गांठ का दिन है; इस हेतु अपने पुरातन श्वशुर, राजर्षि, मनुवंश के प्रवर्तक, पापनाशक सूर्य देव की पूजा निज हाथों के चुनेहुए प्रफुल्लित पुष्पों से करो। हमारे प्रभाव से पृथ्वी पर विचरते हुए तुमको वन की देवियां भी नहीं देख सकेंगी, मनुष्य की तो क्या सामर्थ है।" सो आवश्यकतानुसार सीता उन का आश्वासन कर सकेंगी और उन्होंने मुझ से भी कहा है कि "तमसा, तुम से

सीता का अत्यन्त अनुराग है, इससे तुम इनकी सहचरी हो कर रहना।" सो जैसी मुझे आज्ञा मिली है उसी का पालन कर रही हूं।

मु०—मैं भी यह वृत्तान्त भगवती लोपामुद्रा से निवेदन करदूं मेरी समझ में अब रामचंद्र भी आगये होंगे।

त०—और यह देखो गोदावरी—हृदय से निकलकर—

पीयरी परी ओप१कपोलन की, तन में दुबराई बढ़ी अतिभारी। लटकाए लटैं बिखरी मुख पै, उर सोचति मोचति२ लोचन वारी३। अति दीसति आकुल सोगसनी४, करुना रस की जनु मूरति प्यारी। तनधारी वियोग-बिथा सी किधौं, बन आइ रही मिथलेशदुलारी॥ ४॥

मु०—क्या यह वही हैं।

अति दीर्घ दारुन ताप बस सिय हिय कमल अकुलाइ।
हा विबस विलुलित५ मुग्ध किसलय समगयो कुम्हिलाइ।
दुबरी परी तन पीयरी इमि, कार की लहि घाम।
जिमि केतकीसुम-गर्भगत मृदु पंखुरी अभिराम॥५॥

(जाती हैं)

(इति विष्कम्भक)

(नेपथ्य में)

[ बड़ा ही अनर्थ हुआ! बड़ा ही अनर्थ हुआ!! ]

---

१ सौन्दर्य आभा २ बहाती हुई ३ आंसू ४ शोक से भरी हुई ५ लुची हुई

(फूल चुनते हुए करुणा और उत्कण्ठा के साथ सुनती हुई सीता का प्रवेश)

सी०—अरे ! ये बोल तो मेरी प्यारी सहेली वासन्ती का सा लगता है।

( फिर नेपथ्य में )

[जो जानकी कर कलित कोमल शल्लकी परणानि सों।
करभक१ पल्यो लहकात निज शुण्डाग्र चंचल वानि सों।]

सी०—( सुनकर ) सो उसका क्या हुआ ?

( फिर नेपथ्य में )

[क्रीड़त करिनि सँग कुलिल प्रमुदित परम सो सर में रह्यो।
तिहि मत्त इक मातंग बलसन रूरि लरि मारन चह्यो ॥६॥]

सी०—( घबड़ाती हुई दो चार पद चलकर ) बचाओ आर्यपुत्र ! मेरे उस बच्चे को बचाओ ( सुधिकर घबराहट से ) हाय २ वेही बातें जिन के कहने का स्वभाव सा पड़ गया था अब फिर पंचवटी को देखकर सहसा मेरे मुख से निकलती हैं। हा, आर्यपुत्र !

( मूर्छित होती है )

त०—धीरज धरो बेटी, धीरज धरो—

( नेपथ्य में )

[ हे विमानराज ! यहीं पर ठहर जाओ। ]

---

१ हाथी का बच्चा.

सी०—( हृदय सँभाल भय और उन्माद से ) जल भरे गरजते हुए धाराधर की मधुर गम्भीर धुनि के समान, यह सरस वाणी कहां से आई जिस के कान में पड़ते ही तुरन्त मुझ अभागिनी में जान सी पड़ गई है।

त०—( स्नेह से आंसू भर कर )

कितहुं सों लहि अस्फुट[1] शब्द कों,
कवन हेत सिया अस तू भई।
चकित चंचल औ उत्कण्ठिता,
जिमि ध्वनी घन की सुनि मोरिनी ॥ ७ ॥

सी०—क्या कहा ? माता ! यही कि स्फुट नहीं है, मुझे तो बोल पहिचानने से ऐसा लगा कि स्वयं आर्यपुत्र ही बोल रहे हैं।

त०—सुना तो गया है कि इक्ष्वाकु वंशी राजा श्री रामचन्द्र जनस्थान में शूद्र तपस्वी को दंड देने को आये हुए हैं।

सी०—धन्य २, महाराज अपने राजधर्म में दृढ़ बने हुए हैं।

(नेपथ्य में)

[ झर झर झर झरना झरत, जिह गुफानि सब काल।
गोदावरि सरितट मिली, यह सोई गिरिमाल ॥
प्रिया संग बहुतक दिवस, बितये याही ठाम।
द्रुम मृग हु जहं के लगत, मेरे सुहृद ललाम ॥ ८ ॥ ]

सी०—यह तो आर्यपुत्र ही हैं ! हाय, प्रभात समय के शशि

1 अस्पष्ट।

मण्डल की भांति इन के मुख मण्डल की कान्ति फीकी पड़गई हैं, बिरह से सूखकर शरीर कांटा होगया है, बस गाम्भीर्य्य की झलक मात्र ही शेष बचरही है, इसी से पहचाने जासकते हैं। माता ! मुझे सम्हालना, यह हृदय-विदारक दृश्य अब नहीं देखा जाता !!

(तमसा से लिपट कर मूर्छित होती है)

त०—(सीता को साधकर) धैर्य्य धरो बेटी, धैर्य धरो—

(नेपथ्य में)

[इस पंचवटी के देखने से—

भीतर ही भीतर घुमड़ि, मोह-धुआं घेघोर ।
प्रथमहिं दुख-लौ उठन के, व्यापत सकल सरीर॥ ९॥

हा प्यारी जानकी ! ]

त०—(आप ही आप) इसकी तो गंगाजी को भी आशंका थी।

सी०—(नेपथ्य वाणी सुनकर) हाय यह क्या होगया !

(फिर नेपथ्य में)

[हाय मेरी दंडक बन की संगिनी! हाय प्यारी विदेह नन्दिनी !.... ]

(मूर्छित होकर गिरने का सा शब्द होता है)

सी०—हाय धिक्कार है! धिक्कार है! मुझ अभागिनी का नाम लेते लेते निज नील नीरज१ नयनों को बन्द कर आर्यपुत्र अचेत

१ कमल

हो गये हैं, हाय पृथ्वी पर अधीर होके कैसी अशरणावस्था में पड़े हुए हैं, भगवती तमसा रक्षाकरो, रक्षाकरो, किसी तरह इन्हें प्राण-दान दो॥

(चरणों पर गिरती है)

त०—आप तुही कल्यानि उठि, रामहिं चेत कराउ।
तुव प्रिय सुपरस१ करहिंगे, तिन जीवन सदुपाउ॥१०॥

सी०—चाहे जो कुछ हो, आप की आज्ञा का अवश्य पालन करूंगी।

(शीघ्रता पूर्वक जाती है)

(स्थान—जनस्थान)

(साल्हाद सांस लेते तथा सजल नयन सीता से छूए जाते हुए राम पृथ्वी पर पड़े दिखलाई पड़ते हैं, तमसा खड़ी है)

सी०—(कुछ हर्ष से आपही आप) मुझे तो ऐसा जान पड़ता है कि त्रिलोक-नाथ को फिर चेत हो आया।

रा०—(कुछ चेत में आ कर आप ही आप) आहा, यह क्या है!
यह कल्पतरु पल्लवमृदुलकी सुठिकिधौं रसधार है।
किम्वा सुधाकर किरन निचुरयो सुखद सुन्दर सार है।
संतप्त जीवन-विटप हित कै सघन घन बरषा भली।
सरजीवनी२ कैं मूरि यह जासों खिली मो हिय कली॥११॥

---

१ सुन्दर स्पर्श वाले २ संजीवनी

अवसि परसन यह वही कहुं जासु परिचय मैं लह्यो।
सरल, संजीवन, विमोहन मंजु जो मन को रह्यो।
सन्ताप मूर्छा प्रबल को यह तुरत ही विनसाइ कैं।
आनन्द मय कछु और मोहहिं देत तन उपजाइ कैं ॥१२॥

सी०—( भय और करुणा से कांपती हुई पीछे हटकर के ) अब मेरे लिये इतना ही बहुत है।

रा०—( बैठकर ) क्या करुणामयी सीतादेवी ने मेरे ऊपर अनुग्रह किया है ?

सी०—( आप ही आप ) हाय २ तो क्या अब आर्यपुत्र मुझे ढूंढेंगे !

रा०—सम्भव नहीं, तथापि मालूम तो ऐसा ही होता है।

सी०—भगवती तमसा, अब हमें यहां से दूर होजाना चाहिये, नहीं तो आज्ञा विना मुझे अपने पास देख महाराज कोप करेंगे

त०—बेटी, भगवती भागीरथी के वरदान से तुम्हें वन देवियां भी नहीं देख सकतीं, फिर रामचंद्र जी देख लेंगे ऐसी शंका क्यों करती हो।

सी०—हां, यही बात है।

रा०—हाय प्यारी जानकी ! प्राण बल्लभा जानकी !

सी०—(प्रणय पूर्वक कोप करती हुई गद् गद् स्वर से आपही आप) आर्यपुत्र ! आपका यह सब कोरा दिखावा है, आप करते और हैं और कहते और हैं ( आंसू भरकर ) अथवा हाय! मुझ बज्रमयी मन्दभागिनी का नाम लेले कर पुकारते

हुए आर्यपुत्र के संग, जिनका शुभ दर्शन जन्मान्तर में भी दुर्लभ था, ऐसी दशा में कब उचित है कि मैं निर्दयता का बर्ताव करूं इनका और मेरा हृदय तो एक ही है।

रा०—(चारों ओर निराशा के साथ देख कर) हाय यहां तो कोई नहीं है।

सी०—भगवती तमसा, इन्होंने मुझे अकारण परित्याग भी कर दिया है, पर तो भी इन्हें इस प्रकार देखकर मेरी हृदयावस्था कुछ और ही होरही है, जिसे मैं न जानती हूं और न कह सकती हूं।

त०—बेटी, मैं इसे जानती हूं—

निज-पीतम-प्रेम-समागम की नाहिं आस, उदास भरी दुखिताई। अपराध बिना निरवासित है, तन छीन वियोग-मलीन लखाई। विरहागि विथा सहि भारी अथै, तिहि देखत भेटन को अकुलाई। सुनि के दुख की बतियां पियकी, सरला जियकी छतियां भरिलाई ॥ १३ ॥

रा०—देवी, सरस सीतल तो-कर-परसेवो,
जनु सदेह[1] सनेह प्रसन्नता।
अजहुं मो मन-रंजन जो करै,
कित गई पुनि तू हिय-हारिणी ॥ १४ ॥

सी०—( आप ही आप ) यदपि निष्कारण अपने परित्याग किये

---

१ शरीर युक्त

जाने का तीर हृदय में खटकता है, तथापि प्राणनाथ के अगाध स्नेह भरे, आनन्द बरसाते हुये, ये वचन सुनकर मैं अपने जन्म को सार्थक समझती हूं।

रा०—हाय, किन्तु प्रियतमा यहां कहां से आई, यह तो केवल प्रियाचिन्तन के निरतिशय अभ्यास से पैदा हुए राम के मन का भ्रम मात्र है।

( नेपथ्य में )

[ हा बड़ा अनर्थ हुआ! हा बड़ा अनर्थ हुआ!!

जो जानकी कर कलित ······( पूर्वार्द्ध सुनाजाता है ) ]

रा०—(करुणा और उत्कण्ठा से ) सो उसका क्या हुआ ?

( फिर नेपथ्य में )

[ क्रीड़त करिनि सँग ······( उत्तरार्द्ध सुना जाता है ) ]

सी०—(आप ही आप) हाय, उसका बचानेवाला कौनहै, किसे भेजूं ?

रा०—कहां है वह दुरात्मा कहां है, जो स्ववधू के संग क्रीड़ा करते हुए प्यारी के गज—शावक पर आक्रमण करता है।

( ऐसा कहकर उठखड़े होते हैं )

( दूसरी ओर से भयातुर बासन्ती का प्रवेश )

बा०—( आप ही आप ) क्या महाराज रघुनाथ जी आये हैं।

सी०—( आप ही आप ) क्या मेरी प्यारी सहेली बासन्ती है।

बा०—जय हो महाराज की जय हो।

रा०—( पहचान कर )—क्या प्रिया की सखी वासन्ती है।

वा०—महाराज, शीघ्र चलिये जटायुगिरि की शिखर से सीधे हाथ की ओर सीतातीर्थ कि आगे गोदावरी में घुसकर देवी जानकी के पुत्र की रक्षा कीजिये।

सी०—(आप ही आप) हाय, तात जटायु, आज आप के बिना यह जनस्थान सूना सा लगता है।

रा०—( आप ही आप ) हाय, वासन्ती के ये वाक्य तो बड़े ही मर्म-भेदी हैं।

वा०—इधर आइये महाराज, इधर।

सी०—भगवती तमसा! क्या सचमुच ही बनदेवियां भी मुझे नहीं देख सकती?

त०—अरी बेटी, मन्दाकिनी देवी का प्रताप सब देवताओं से बढ़ कर है, फिर तुम बार २ क्यों डरती हो!

सी०—तो चलो हम भी पीछे २ चलें।

( सब जाते हैं )

## [ स्थान—जनस्थान गोदावरी तट ]

( एक ओर से राम और वासंती की तथा दूसरी ओर से सीता और तमसा का प्रवेश )

रा०—(आते हुए) भगवती गोदावरी! आपको नमस्कार है।

घा०—बधाई देती हूं महाराज, यह सुन कर प्रसन्न हूजिये कि आप की जानकी देवी का पुत्र स्ववधू सहित जीत गया।

रा०—चिरंजीव, तुम्हारी विजय हो।

सी०—( आप ही आप )अरे यह तो इतना बड़ा हो गया !

रा०—( आप ही आप ) देवी, तुम बड़भागिनी हो—

नव कंज कोमल कलित कलिकन१सम दसन२की कोर सों।
झुकि लयालि पल्लव लेतु जो तुव ललति कानन छोर सों।
मद श्रवत वारन३ गन विजेता नवल नित यौवन–छयो।
अब तरुन-बैस-प्रमोद-भाजन पुत्र तुव प्यारो भयो ॥१५॥

सी०—चिरंजीव रहो बेटा, अपनी प्यारी हथिनी के साथ निरंतर सुख भोगो।

रा०—देखो वासन्ती, बच्चे ने अपनी प्यारी के रिझाने में कैसी निपुणता प्राप्त की है।

कौतक सों तोरिकै मृनाल पुंज कोर नीके,
करिनी के मुख माहि मंजुल खवावे है।
फूले कंज तिन सों सुवासित तड़ाग-नीर,
बीच बीच करिकें कलूला, दौरि प्यावे है।
लहकाइ सूंड़ि चारु अम्बुकन४ बिथुराइ,
जैसो मन चाहे वाहि वैसी ही न्हवावे है।
सरल सुनाल वारो नव नलिनी को पात,
गहिकें सप्रेम पुनि छतुरी लगावे है ॥१६॥

---

१ कली २ दांत ३ हाथी ४ छींटे

सी०—भगवती तमसा, जब यह इतना बड़ा हो गया है सो न जाने कुश लव कितने बड़े हुए होंगे।

त०—जैसा यह है वे भी वैसे ही होंगे।

सी०—हा, ऐसी अभागिनी हूं कि मैं न केवल आर्यपुत्र ही से किन्तु पुत्रों से भी अलग हूं।

त०—भाग्य में ऐसा ही बदा था।

सी०—मैंने पुत्र जनके क्या किया जो छोटे २ बिलग कोमल, कान्तिमय, श्वेत दसनावली द्वारा दीप्त कपोल वाले, निरंतर मधुर मनोहर मुसकराते हुए, काकपक्ष (जुल्फें) रखायें मेरे पुत्रों के युगल मुख कमल का आर्यपुत्र ने अच्छे चुम्बन न किया।

त०—भगवान सब भली करेंगे।

सी०—भगवती तमसा, प्यारे पुत्रों का स्मरण करने से मेरे स्तनों में दूध भर आया है और उनके पिता के निकटवर्ती होने से मैं क्षणमात्र के लिये संसारिणी हो गई हूं।

त०—इसमें क्या कहना है, सन्तान तो स्नेहातिशय की पराकाष्ठा तथा माता पिता के परस्पर अन्तःकरण का बन्धन है—

लहि सनेह अनुरूप, जबै दम्पति हिय पावन।
गुरत एक गुन १ आइ दुहुं बिसिसों मन भावन।

१ डोर

निंत अनन्द मय ग्रन्थि अटल अनुपम जो प्यारी।
'मन्दन' कहियत सोइ सुभग सुन्दर सुखकारी ॥१७॥

वा०—महाराज इधर भी देखिये—

नव जोवन जोर उमंग छयो, निज नाचन में जिह उच्छव मारो। चल्हि चाल मनोहर चारु कलोलत, लोल नई नई पाँखन धारो। करि ऊंची सिखाए१ कदम्बपै सोहत, मानो मनोजु को मौर सँवारो। अब नाचिचुके तब कूक अलापत, लागे सिखी२ ये सखीको पियारो ॥१८॥

सी०—(कौतुक से आंसू भर कर आप ही आप) वही है यह वही है।

रा०—आनन्द करो बेटा, आनन्द करो।

सी०—(आप ही आप) ऐसा ही हो।

रा०—तुअ ज्यों ज्यों भ्रम्यो फिरकैयनु लै, प्रिया भौंह चलाय सिहायो करी। कछु मारि दृगंचल चंचल सी, धुतरीन प्रवीन फिरायो करी। कर पल्लव तारी बजायो करी, हंसि तोहि समोद नचायो करी। सुत आज लखाई परयो अबलौं, अबलौं सुधि तेरी सतायो करी ॥ १९ ॥

अहा पक्षियों को भी बड़ी पहचान रहती है—

बिरवा३ यह नीप४ को नीको लसै,
यहूं चारु प्रसून कछूकन छायो।
निज हाथ लगाय प्रिया ने उछाह सों,
दै जल याहि सनेह बढ़ायो।

१ चोटी २ मोर ३ पेड़ ४ कदंब

सी०--(देख के आंसू भर कर आप ही आप)इसे आर्यपुत्र ने खूब पहचाना--

रा०—सियकी सुधि राखतु जानि परै,
जिय में यह मोर पियारी सुहायो।
नित या संग मान नतैती १ कछू,
तिहि पै करे आनि प्रमोद सधायो ॥२०॥

वा०—महाराज यहां पर बैठिये—

यह दीसति चीकनी चोखी शिला, कदली द्रुमसों चहुँ ओरन छाई। सिय संग जहां तुम सोवत हे, बतरात विनोद भरे सुखपाई। अरु बैठि जिन्हैं तृन नूतन दे, तुव प्यारी चरावत चारु सुहाई। अबलों मृग वे चहुं घेरे रहैं, कहुं अंत न बैठत ताहि विहाई ॥२१॥

रा०—अब तो यह देखा नहीं जाता ( रोते हुए दूसरी जगह बैठते हैं )

सी०—( आप ही आप ) सखी, वासन्ती ! इन्हें दिखाकर तुमने मेरी और आर्यपुत्र की यह क्या दशा करदी। हाय २ यह वेही आर्यपुत्र हैं, वही पंचवटी है, वही प्यारी सखी वासन्ती है, वही विविधि स्वच्छन्द विहारों के साक्षी गोदावरी समीपवर्ती प्रदेश हैं, वेही प्राणों से प्यारे पुत्र के समान पाले पोसे तरु पक्षी मृग हैं, वही मैं हूं; पर हाय

१ रिश्तेदारी

मुझ अभागिनी को दीखते हुए भी यह सबका सब सूना जान पड़ता है। हाय भाग्य के फेर से संसार में कैसा हेर फेर हो गया है।

वा०—सखी सीता तुम कहां हो जो देखती भी नहीं कि राम की क्या दशा हो रही है।

नीलोत्पल१ दल सम नवल तन जासु सुन्दर सांवरो।
नयनोत्सव२-प्रद, लखत रुचि सों नित नयो गुन आगरो।
अति सोच सों व्याकुल बुद्धी परि पीयरो३ दुर्बल बन्यो।
आन्यो परत ना काउ विधि तउ लगत सुन्दरता-सन्यो॥ २२

सी०—( आप ही आप ) देखती हूं सखी, देखती हूं।

त०—देखती रहो, अपने प्रियतम को देखती रहो।

सी०—( आप ही आप ) हा दैव, ये मेरे बिना, या मैं इनके बिना रहूंगी यह स्वप्न में भी किसे सम्भावना थीं, इस क्षण तो मानो दूसरे जन्म में इन का दर्शन मिला है इसलिये पल भर आंसू रोक कर अच्छी तरह प्यारे आर्यपुत्र को देख तो लूं।

त०—( सप्रेम आंसू भर कर और सीता को छाती से लगा कर )

प्रिय-दरस-सुख अरु विरह-दुख सों, अश्रु अविरल४ ढारती।
तिह रूप-प्यासे विगत-अंजन, नयन निज विसतारती।
तुव मधुर मंजुल मुग्ध हेरनि, दुग्ध-सरि सम पावनी।
सुठि करति अभिसेचन५ पिया को, प्रनय रस सरसावनी॥२३॥

---

१ नीला कमल २ नयनों को आनन्द दायक ३ पीला ४ लगातार ५ अभ्यर्थना।

वा०—मधु बरसावत विपिन-द्रुम देहु सब,

फूल औ फलनि के अरघ मन भाये हैं।

संग में आमोद१ खिले-कंजनु को लैके मंजु,

मोद सों पवन करै बीजना सुहाये हैं।

चहकि चहूंघा पंछी गाओ कल कंठनि सों,

बैतालिक अनु ताल के उमंग छाये हैं।

राजोचित सनमान सजौ सबै क्यों धु आज,

महाराज राम पुनि यहि बन आये हैं॥ २४॥

रा०—सखी बासन्ती, आओ यहां बैठें।

वा०—(बैठ कर आंसू भर कर) महाराज, कुमार लक्ष्मण तो अच्छे हैं।

रा०—(अनसुनी कर के)

कर कमल सों दै नीर, औ नीवार२ नव तृन बिधिसली।

पादप३ बिहंग४ कुरंग५ पोसे चाउ चित जो मैथिली।

तिन देखिकै जिय सोच व्यापत अकथ अति दुखकी कथा।

करि धवहिय फोऊ विदारन, ताल पालत संवेधा॥ २५॥

वा०—महाराज! मैं पूंछती हूं कुमार लक्ष्मण तो कुशल से हैं।

रा०—(आप ही आप) अरे, इस 'महाराज' के कहने में तो बड़ी व्याज स्तुति भरी है, यह तो केवल स्नेह शून्य सम्बोधन है। बस लक्ष्मण की ही कुशल पूछने में इस का कंठ भर आया और नेत्रों से नीर बहने लगा, इस से हो न हो, यह सीता का भी सब वृत्तान्त जान गई है (प्रगट) हां कुमार अच्छी तरह हैं।

१ पराग २ धान ३ पड़े ४ पक्षी ५ मृग।

वा०—हे देव, आप ऐसे कठोर क्यों हो गये।

सी०—( आप ही आप ) सखी वासन्ती, ऐसे ताने क्यों मार रही हो आर्यपुत्र से तो सब को ही मीठा बोलना चाहिये, और विशेष कर तुमको जो हमारी प्यारी सखी हो।

वा०—"तुमही जियप्रान सबै कछुहौ तुमही ममदूजो हियो सुकुमारी। तुमही तन काज सुधा-सरिता१ इन नैननि कों तुमही उजियारी"। हियभोरे को योंही लई भरमाइ कें बात बनाय पियारी पियारी। पुनि ता सियकों......

बस मौनभलो, अब होत कहा कहिबे सों अगारी ॥ २६ ॥

( मूर्छित होती है )

रा०—( आप ही आप ) पूरा भी न कहने पाई कि मूर्छित भी हो गई—( प्रगट ) सखी धीरज धरो, धीरज धरो।

वा०—तो आपने ऐसा अयोग्य कार्य क्यों किया ?

सी०—( आप ही आप ) सखी वासन्ती, रहने दो इसमें क्या रक्खा है।

रा०—क्या करूं दुनियां तो मानती ही न थी।

वा०—इस का कारण ?

रा०—वे ही जानें।

१ अमृत की नदी।

त०—( आप ही आप ) उलाहना बहुत ठीक है।

वा०—तिहारो जो प्यारो स्वजन निरमोही यदि महा।
　　सिया के त्यागे सों कुजस अति भारी अरु कहा?
　　भला बीती कैसें मृगनयनि पै वा विपिन में।
　　अहो स्वामी दीजे उतर याहि को सोचि मन में॥ २७॥

सी०—( आप ही आप ) सखी वासन्ती, तुम बड़ी कठोर हो जो दुखी आर्यपुत्र को और भी दुख दे रही हो।

त०—वह कुछ थोड़ा ही कह रही है, स्नेह और शोक उस से सब कहला रहा है।

रा०—सखी, इसके सिवाय और क्या कहैं—

मृग-सावक१ के से विलोल महा भय-पूरित चकित लोचन धारी। अरु कम्पित गर्भ के भार सों जो अलसाइ रही तनमें अति भारी। मृदुमंजु मृनाल सी कोमल जो नित चंद्रसों जाकी दुचंद उज्यारी। बन बीच काऊ रजनीचर नीच ने सुन्दरी सोई बिनासि कै डारी॥ २८॥

सी०—(आप ही आप) आर्यपुत्र! मैं तो जीती जागती हूं।

रा०—हाय प्यारी जानकी तुम कहां हो।

सी०—हाय २ आर्यपुत्र तो बिलख २ कर रो रहे हैं।

त०—बेटी, दुखिया के पास अपना दुख दूर करने को रोना ही एक मात्र उपाय है क्यों कि—

---

१ बच्चा।

उपटि पूर्ण तड़ाग जबै भरै।
जल निकासन तासु प्रतिक्रिया[1] ॥
विपुल शोक दशा मधि हू तथा।
रुदन धीरज को सदुपाय है ॥ २९ ॥

और विशेष करके राम को तो यह संसार अनेक रूप से दुखदायी हो रहा है।

चित लगाय इत पालिबौ, प्रजा नीति अनुकूल।
उत प्यारी-विरहा-तपनि, कुम्हिलानौ जिय फूल ॥
ताजि तिहिकों अब अपुहि पुनि, करत विलाप बनै न।
जियत अजहुँ, यहिसों प्रगट, रोदन निरफल है न ॥३०॥

रा०—हाय बड़ा कष्ट है !

प्रिय-वियोग छाती फटै, आवति पै न दरार।
काया तजै न चेतनाहि, बेसुधि विकल अपार ॥
जरति, फरति पै भसम ना, दौं लागी तन माहिं।
हृदय विदारत निरत विधि, निरदय मारत नाहिं ॥३१

सी०—प्रिय-वियोग ऐसा ही होता है।

रा०—हे पुरवासियो !

जब राज-मन्दिर में बसत सिय हा तुम्हैं भाई नहीं।
तृनसम तजी बन विजन में तउ मन विथा छाई नहीं।
तिह संग के इन बास-थल ने विकल अब मोकों कियो।
* यहि हेतु रोवन काज चाहतु आज तुव आयसु[2] लियो ॥३२॥

---

* रोवत असरनहिं लखि पसीजत क्यों न तुव बज्जुर हियो।

१ उपाय २ आज्ञा।

ल०—( आप ही आप ) शोक सागर का अति गम्भीर और बड़ा अनिवार्य भ्रमर है।

वा०—महाराज, बीती को बिसार कर धीरज धरना चाहिये।

रा०—सखी क्या कहती हो ? धीरज !

बीत गये बारह बरस, बिन सीया सी धाम।
तासु नामतक छु मिट्यो, जियत तऊ यह राम ॥३३॥

सी०—आर्यपुत्र की इन बातों ने मुझे मोह लिया है।

त०—यथार्थ है बेटी—

प्रेम पगे जासों परम, जिय की रुचि सरसात।
दारुन१ सोक समूह सनि, अति अप्रिय दरसात॥
तेरे पिय के ये वचन, मृदु कटु जुगल अपार।
का नहिं ढारत तुव हिये, अमिय गरल की धार॥३४॥

रा०—सखी वासन्ती,

तीखी मनु तिरछी अनी, बरछी की विसलीन२।
का हिय गाढ़ी सोक की, मैंने बिथा सही न॥३५॥

सी०—( आप ही आप ) मैं ऐसी मन्दभागिनी हूं कि जिस के कारण बारम्बार आर्यपुत्र को दुख होता है।

रा०—बड़ी धीरता पूर्वक अपने हृदय को थाम लेने पर भी पूर्व परिचित अनेक प्रिय पदार्थों के देखने से दुखका आवेग आज फिर अनिवार्य हो गया है।

---

१ कठोर २ विषैली।

छुभित विचंचल सोक की, हिय में उठति हिलोर।
रोकन तिहि केसेउ किये, जो जो जतन कठोर॥
छायो चित्त विकार, तिनहुँ तोरि अकथित कोऊ।
हरत प्रबल जलधार, जिमि दृढ़ सिकता[1] सेतुकों॥२६॥

सी०—(आप ही आप) आर्यपुत्र का ऐसा दुर्निवार्य दुस्सह दु:खावेग देखकर मेरा हृदय भी इस समय अपना दुख भूल कुछ जड़ित स्थंभित सा हो गया है।

वा०—(आप ही आप) महाराज की बड़ी सोचनीय अवस्था हो गई है किसी दूसरी ओर चित्त बटाना चाहिये (प्रगट) हे देव, अब चिर परिचित जनस्थान के भागों को देख कर अपना मनोरंजन कीजिये।

रा०—अच्छा, यही करें।

सी०—(आप ही आप) सखी जिन्हें मनोविनोद का उपाय समझती है वे उलटे और दुख की आग भड़काने वाले हैं।

वा०—(करुणा से) हे नाथ,

याही लता-गृह तुम प्रिया की बाट हेरी, जो घनी।
गोदावरी तट निरखि हंसनि, ठिठकि रही कौतुकसनी।
आवत, कछुक तुव मलिन मन लखि, भीय-कातर मैथिली।
जोरी जुगल कर कलित कोमल कमल कुडमल[2] अंजली॥२७

---

१ रेत २ कली।

सी०—( आप ही आप ) सखी, तुम्हारा हृदय बड़ा कठोर है जो तुम हृदय में लगे मर्म्मभेदी शोक शल्यों को बार २ कुरेद कर मुझ मन्दभागिनी तथा आर्यपुत्र को व्यथित करती हो।

रा०—हे कठोर हृदय जानकी, इन दृश्यों के देखने से यह लगता है कि तुम यहीं कहीं विचर रही हो, फिर मुझ अभागे पर दया न करने का क्या कारण है:—

हा हा प्यारी फटत हृदय यह जगत शून्य दरसावै।
तन-बन्धन सब भये सिथिल से अन्तर-ज्वाल जरावै॥
तो बिन जनु डूबत जिय तम में, छिन २ धीरज छीजै।
मोहावृत१ सब ओर राम यह, मन्द भाग्य का कीजै॥३८॥

( मूर्छित होते हैं )

सी०—हाय २, आर्यपुत्र फिर बेसुध हो गये।

वा०—धीरज धरो महाराज, धीरज धरो।

सी०—( आप ही आप ) हा, आर्यपुत्र केवल मुझ अभागिनी के लिये समस्त संसार के मंगलाधार रूप आपका जीवन प्रतिक्षण दारुण संशयावस्था में पड़ रहा है, इससे बड़ी भारी विपत्ति की आशंका उपस्थित हुई है। हाय, अब मैं क्या करूं।

स०—बेटी, घबड़ाने का काम नहीं है रामचंद्र का पुनर्जीवन तुम्हारे ही पाणि पल्लव के स्पर्श से होगा।

१ मोह से घिरा हुआ।

ल०—ये महाराज हनूमान जी हैं ।

सीता—बहुत दिनों के शोकसागर में डूबे हुए लोगों का उद्धार कर अत्यन्त उपकार शील निस्संदेह ये महाभाग मरुतनंदन हैं

राम—अंजनि मन रंजन बिपुल, महाबाहु बलवान ।
जग अरु हम जिनके ऋनी, ते यह श्री हनुमान ॥३२॥

सीता—लाल ! इस पर्वत का क्या नाम है जिसके कुसुमित कदम्बों पर बैठे मयूर नृत्य कर रहे हैं; और जहां वृक्ष के नीचे, मूर्छित दशा में फीकी कान्ति वाले आर्यपुत्र, जिन का केवल प्रभाव-सौन्दर्य शेष रह गया है और जिन्हें रोते हुए तुम सम्हाल रहे हो, दर्शाये गये हैं ।

ल०—अरजुन पहुप सुगन्धित गिरि सो माल्यवान जिहिनामा ।
जासु सिखर आश्रयित १सावनघन-श्याम हृदय अभिरामा ॥

राम—विरमौ विरमौ तात ! कहोजनि, सुनन हेत बलनाहीं ।
लगत मनहुँ सिय-विरह-वेदना सालति पुनि उरमाहीं ॥३३॥

ल०—यहां से आगे स्वयं आर्य्य के और कपिराक्षसों के असंख्य अद्भुत कार्य क्रम पूर्वक दिखाये गये हैं । किन्तु जान पड़ता है कि महारानी थकगई हैं, इस कारण निवेदन है कि आप कुछ बिश्राम कर लीजिये ।

सीता—आर्यपुत्र ! इस चित्रदर्शन से मुझ गर्भिणी की एक इच्छा हुई है कहिये तो कहूं ।

---

१ ठहरा हुआ

रा०—सखी, इस में काहे का प्रलाप है।

ब्याह समय जो गह्यो मुदित-मन प्रथमहिं कंकन-धारी।
चिर-परिचित जिह सुलभ सुधा सी परसनि परम पियारी।

सी०—( आप ही आप ) आर्यपुत्र, अभीतक आप वही हैं।

रा०—हिम सम सीतल हीतल१-सुखप्रद मृदुल मंजुमन भायो।
लगत तुही कर लह्यो, ललित जिन लवली दलहिं लजायो॥४०॥

( ऐसा कहकर पकड़ते हैं )

सी०—( आप ही आप ) हाय२,प्राणपति के प्रियस्पर्श से मोहित होकर मुझ से चूक हो गई।

रा०—सखी वासन्ती, आनन्द के मारे मेरी इन्द्रियां अपने २ कर्तव्य पालन में शिथिल सी हो गई हैं, मेरे बस की बात नहीं रही है, इससे थोड़ी देर तक इनको हाथ को तुम्हीं थामे रहो।

वा०—( आप ही आप ) हाय२, इन्हें तो उन्माद हो गया !

सी०—( सीता जल्दी से हाथ छुड़ाकर दूर हो जाती है )

रा०—हाय अनर्थ हो गया—

मो जड़ कम्पित स्वेद-मय, कर सन२ मन-मुद-दानि।
छिटकि पर्‍यो कित जड़ कँपत, तासु पसीजत पानि॥४१॥

---

१ हृदय २ हाथ से।

सी०—( आप ही आप ) हा, अभी इनकी निगाह ठीक नहीं हुई है, ठीक २ वस्तु पहचानने में असमर्थ तथा चकराती सी मालूम होती है- इससे जाना जाता है कि आर्यपुत्र अभी अपने आपे में नहीं आये।

त०—( स्नेह से देखकर आप ही आप )

श्रम-सीकर-कनसों छयी, कांपति औ पुलकाति।
पिय-तन-परस उमंग सों, बेटी अस दरसाति॥
जनु चलि चंचल पवन बस, घन बूंदन के भार।
मुकुलित कलित कदम्बकी, सलित डहडही डार॥४२॥

सी०—( आप ही आप ) अरे, अपने आप पर आधिकार न रहने से मुझे तमसा जी के सामने लज्जित होना पड़ा, अपने मन में भला यह क्या कहेंगी कि कहां तो राम द्वारा इनका ऐसा परित्याग, और कहां उन पर इन के हृदय का ऐसा अनुराग।

रा०—( सब ओर देख कर ) क्या यथार्थ में नहीं है, हाय, वैदेही तुम बड़ी निठुर हो।

सी०—(आप ही आप )सचमुच मैं बड़ी निठुर हूं, जो प्राणनाथ, तुम्हें ऐसी दशा में देखकर भी प्राण धारण करती हूं।

रा०—देवी ! कुछ तो पसीजो, मुझे ऐसी दशा में परित्याग करना तुम्हारे लिये योग्य नहीं है।

सी०—( आप ही आप ) आर्यपुत्र, यह तो आप विपरीत कह रहे हो।

वा०—महाराज, धीरज धरिये, अपनी असाधारण धीरता को काम में लाकर गहरी वियोग विथा में डूबे हुए अपने आपको सम्हाले रहिये-भला यहां मेरी प्यारी सखी कहां !

रा०—( आप ही आप ) व्यक्त रूप में जानकी नहीं हैं, होती तो क्या वासन्ती न देखती, तो क्या यह स्वप्न हुआ। रामचंद्र के नैनों में निगोड़ी नींद कहां, जो स्वप्न हो। बस, प्यारी से मिलने का जो निरन्तर ध्यान बना रहता है उसी से पैदा हुआ निःसन्देह यह विकट उन्माद है जो मुझे अनेक कल्पनाओं में डालकर बार २ सताता रहता है।

सी०—आर्यपुत्र की इस दशा का कारण मैं ही वज्र हृदय वाली हूं।

वा०—महाराज,

दसकंध को यह गृध्र-नासित१ लोहमय रथ देखिये।
पुनि तासु खर-भीषन वदन कर अस्थि अग अवरेखिये।
तिह-पंख हनि, रिपु लैगयो नभ-पंथ सों तुव भामिनी।
*आत बिलबिलाती विवस पल पल दमकि,जनु घन दामिनी॥ ३

सी०—( भय से आप ही आप ) आर्यपुत्र, तात जटायु को यह दुष्ट मारे डालता है और मुझे भी हरे लिये जाता है, अहिये २ शीघ्र बचाइये।

रा०—(शीघ्र उठ कर आप ही आप) महात्मा जटायु के प्राण को और सीता को हरने वाले अरे पापी! खड़ा तो रह कहां जाता है

---

*पल २ विकल दमकति विपुल जनु नवल घन में दामिनी।
१ जटायु द्वारा नाश किया हुआ।

वा०—हे देव, राक्षसकुल धूमकेतु, अभी तक आपका क्रोध ठंडा नहीं हुआ है।

सी०—( आप ही आप ) हाय मैं भी पागल हो गयी हूं।

रा०—यथार्थ में अब के तो यह प्रलाप ही है।

अनुकूल-सुन्दर-जतन-मय, नित-विरह-दुख अपनोदमें१।
बहु धीर-मासन-जनित अदभुत वीर-भाव-विनोदमें।
अविदित-विथा-कर, सिय, विरह तव शत्रुदल-वध लौं रह्यो।
अबकों वियोग अथाह निरवधि जाइ कहु का बिधि सह्यो॥४४

सी०—( आप ही आप ) यह निरवधि है तो हाय अब मेरे प्राण कैसे रहेंगे।

रा०—(आप ही आप) हाय क्या करूं,

जहां कपिराज सुगरीव मित्रता विफल,
दसरथ दल बल वानर को भारी है।
कछु न प्रभंजन-कुमार२ की चलति जहां,
जामवान हू की बुधि थकित बिचारी है।
पथ न बनाय सकै बिसकरमा को पूत—
नल, जिह ठाम कीं, अकूत बलधारी है।
गति न लछिन-वीर बानहु ने जानी तहां,
कहां जाय तू समानी हाय प्राणप्यारी है॥ ४५॥

सी०—(आप ही आप) इससे तो पहिलाही वियोग अच्छा रहा।

---

१ मिटाने में २ हनुमान।

रा०—सखी वासन्ती, अब जैसे २ प्रिय पदार्थों का दर्शन होगा वैसे २ राम का कष्ट बढ़ता ही जायगा, मेरे पीछे तुम कब तक रुदन करोगी। हाय, मैं ऐसा अभागा हूं कि मेरा मिलना सुहृदों को भी दुख पहुंचाता है इससे मुझे अब जाने दो।

सी०—( मोह और उद्वेग से तमसा के गले लग कर ) तो क्या आर्यपुत्र अब चले ही जायंगे।

त०—बेटी, हृदय संभालो, हमें भी तो चिरंजीव कुशलव की वर्षगांठ का उत्सव करने भगवती भागीरथी के समीप जाना है।

सी०—माता, कुछ तो दया करके ठहरिये और क्षण भर मुझे इन के दर्शन कर लेने दीजिये–हाय फिर मिलना कहां।

रा०—अश्वमेध यज्ञ के लिये मेरी भी एक सह-धर्म-चारिणी…

सी०—( घबरा के आप ही आप ) वह कौन है आर्यपुत्र ?

रा०—सीता की सुवर्णमयी मूर्ति है।

सी०—( आप ही आप ) यथार्थ में आप स्वनाम धन्य आर्यपुत्र ही हैं, उस परित्यागमयी लाज का कांटा अब मेरे हृदय से दूर हुआ।

रा०—उसी के दर्शन से शोकाश्रु बहाते हुए इन नयनों को शीतल करूंगा।

सी०—( तमसा से ) वह धन्य है जिस का आर्यपुत्र इतना आदर करते हैं और जो उन का मनोविनोद कर संसार की सब सुमंगल आशाओं की आश्रय बनी है।

त०—( मुसकराती हुई स्नेह से सीता को गले लगा कर ) बेटी इस में तो तुम अपनी ही बड़ाई करती हो।

सी०—( सलज्ज नीचा मुख कर आप ही आप ) भगवती तमसा से मैंने अपनी हँसी कराई।

वा०—इस समागम से आप को बड़ा कष्ट हुआ, मैं ही इस शोकोद्दीपन का कारण हुई—और जाने के लिये, जिसमें आपके कार्य की हानि न हो वैसाही कीजिये।

सी०—( आप ही आप ) वासन्ती ही अब मेरी बैरिन होगई।

त०—आओ बेटी चलें।

सी०—( कष्ट से ) जो आज्ञा।

त०—कैसे चलना हो तुम्हारे तो—

दरसन के प्यासे अड़े, पिया दरस में नैन।
बढ़े बढ़े बहु जतन करि, टारे सोंहु टरें न ॥४६॥

सी—अपूर्व पुण्यों से प्राप्त हुए आर्यपुत्र के चरण कमलों में बारम्बार अनेक प्रणाम है।

( मूर्छित होती है )

# अंक ४

## अथ विष्कम्भक

( दो तपस्वियों का प्रवेश )

भ०—सौधातकी, देखो आज अनेक अतिथियों के आने तथा उनके सत्कारार्थ यथोचित सामिग्री उपस्थित होनेसे भगवान वाल्मीकि जी का आश्रम कैसा रमणीय लगता है अहा,

चामर सभा के तिन गुनगुनो नीको मांड,
मृग निज हाल-व्यानी हिरनी को प्यावे है।
ताके पीवनसों ज्यादा बचिके रहोजो ताहि,
स्वाद स्वाद पीवत अघाय हुलसावे है।
घीउ मिलि भात रंध्यो ताकी सुठि सोंधी सोंधी,
मंजुल महँक महँकत हिय भावे है।
बेर बेर बेर फल मिले सागकी सुगन्धि,
धाइ धाइ सरसाइ सब ओर छावे है॥ १

सौ०—इन बुड्ढे डढ़ियलों के आने से आजका पढ़ना लिखना तो हो चुका!

भ०—क्या कहना है मित्र, गुरुजनों के साथ तुम्हारा यह अपूर्व शिष्टाचार सराहनीय है!

सौ०—अरे भाण्डायन, इस अतिथि का क्या नाम है जो सब बूढ़े और बुढ़ियाओं में मुखिया सा मालूम होता है।

भा०—धिक् मूर्ख, क्या व्यर्थ हँसी उड़ाता है जानता नहीं कि शृङ्गी ऋषि के आश्रम से अरुन्धती के साथ, महाराज दशरथ की रानी को लेकर महाराज वशिष्ठ आये हैं, फिर भला इस प्रकार क्यों बकता है।

सौ०—हूं! तो वशिष्ठ आये हैं।

भा०—और नहीं तू क्या समझता था।

सौ०—मैंने तो समझा कि कोई व्याघ्र या भेड़िया आया है।

भा०—अरे, जीभ संभाल, यह क्या कहता है।

सौ०—अजी आते ही उसने एक बिचारी बछिया की भेट ली।

भा०—वेद में समांस मधुपर्क देना लिखा है, इस को प्रमाण करने वाले बहुतेरे गृहस्थ लोग श्रोत्रिय अभ्यागत को गोवत्सरी या महोक्ष अथवा महाज भेट करते हैं, धर्म सूत्रकारों का भी यही मत है।

सौ०—तब तो मेरी ही बन पड़ी।

भा०—कैसे?

सौ०—क्यों कि जब राजा जनक आये तो वाल्मीकि जी ने दही और मधु ही का मधु-पर्क दिया, बछिया रहने दी।

भा०—प्रवृत्ति मार्ग वालों के लिये ऋषियों का यह नियम है। महाराज जनक तो निवृत्ति मार्ग में हैं।

सौ०—सो किस प्रकार?

भा०—जबसे उन्होंने सीता देवी का सापवाद परित्याग सुना है तभीसे वाणप्रस्थाश्रम स्वीकार करलिया है। चंद्रदीप तपोवन में तप करते २ उनको तो कई वर्ष बीत गये।

सौ०—तो यहां कैसे आये है?

भा०—अपने पुराने मित्र वाल्मीकि जी के दर्शन करने।

सौ०—समधिन से उनकी भेट यहां हुई या नहीं?

भा०—अभी हाल वशिष्ठजी की आज्ञा से श्रीअरुन्धती कौशिल्या रानी के पास यह कहने गयी हैं, कि उन्हें अपने आप जाकर विदेहराज से भेट करना चाहिये।

सौ०—जब तक ये बड़े बूढ़े आपस में मिलें, तब तक हमभी क्यों न विद्यार्थियों के साथ खेल कूद कर आज की छुट्टी मनावें

(दोनों निकलते हुए)

भा०—देखो, यह पुराने वेद पारंगत राजर्षि जनक यही हैं जो भगवान वाल्मीकि और वशिष्ठजी से मिलकर यहां आश्रम के बाहर वृक्ष की जड़ पर बैठे हुए हैं।

छाँवार की सी तन बदन, जाके दिन अरु रैन।
सीय सोच की दौं[1] लगी, सुलगत चैन परै न॥ २॥

[ जाते हैं ]

इति विष्कम्भक

---

१ आग

( जनक आते हैं )

ज०---सोचतु सुताकी विषम विपता सदृश मैं चिरकाल ।
हिय होत हा घायल बड़ो, बाढ़ै बिथा बिकराल ।
बीते दिना बहु, तउ उलहि[1] मम शोक क्रोध बिशाल ।
चालि जीय पै जनु तीव्र आरा निरत सालत साल ॥३॥

हाय, यह दारुण दुख मुझसे सहा नहीं जाता । इधर वृद्ध तो अवस्था और असह्य विपता की विथा घेरे हुए, उधर पराक सान्तपन आदि निरन्न निर्जल व्रत करने से, गांठ का रक्त मांस भी सूखगया, किसी काम का रहा नहीं, इस पर भी यह शरीर नहीं छूटता । आत्मघात करके भी छुटकारा कहां ? क्योंकि ऋषियों के कथनानुसार आत्मघाती को अन्ध तामिस्रादि घोर नरक भोगने पड़ते हैं । बरसों होगये फिर भी जैसे २ सोचताहूं, मेरा दुख घटने के बदले प्रति क्षण और भी उग्ररूप धारण करता ही जाता है, इसके शांत होने का लक्षण कोई भी तो नहीं दिखाई देता । हाय, क्या करूं कहां जाऊं, हाय बेटी सीता ! जगन्माता वसुन्धरा के पवित्र गर्भ से तो तू जन्मी, किन्तु न जाने क्या ऐसा भाग्य में लिखा लाई जिसका यह परिणाम हुआ । हा ! इसी लाज के मारे मैं जी खोल कर रो भी नहीं सकता, हाय बेटी हाय !!

1 पैदा होकर

छिनक रोवत पुनि हँसत बिन हेतु, चमकावत भली।
कोमल कली ज्यों कुन्दकी कल कढ़त निज दसनावली।
तुतरात कहि कछु कै। कछु मंजुल मधुर बातें घनी।
शिशुभाव के तुव कंजमुख की, अजहुँ मोकहँ सुधि घनी॥४

भगवती अचला, सचमुच ही तुम बड़ी कठोर हो।

जिह गंग, अग्नि, अरुन्धती, तुमसह महातम जानहीं।
रघुवंश-गुरु-रवि आपु आसन निज प्रतिष्ठा मानहीं।
अस-धाक विद्या सम जनी तुव देखते पावन भई।
निज ता सुता की बिपति तोसों कछू सही कैसे गई॥५॥

(नेपथ्य में)

[इधर आइये भगवती और महारानी आप भी इधर आइये]

अं०—(देख कर) यह तो कंचुकी के पीछे २ भगवती अरुधन्ती आती हैं।

(उठकर) फिर महारानी किसे कहा। (अच्छी तरह देख कर) हाय, क्या यह महाराज दशरथ की धर्मपत्नी प्यारी सखी कौशिल्या हैं? अब इन्हें देखकर कौन विश्वास करेगा कि यह वही है।

कमला-सरिस१ कमनीय अति, दशरथ भवन में जो लसी।
पद 'सरिस१' योजन नहिं उचित, साक्छात् श्री कमलाबसी।
विधि बाम बस अति बिपति लहि, यह हाय कौशिल्या सुही।
जिय-सोच की मारी लगे अब, और की कछु और ही॥६॥

१ तुल्य

यह और एक दूसरा कुदशा का फल है।
मो हित जिह दरशन रह्यो, नित उच्छव को भौन।
अति असह्य सोई लगे, मनहु जरे पै लौन ॥ ७ ॥

( अरुन्धती कौशिल्या तथा कंचुकी का प्रवेश )

अ०---मेरा तो यही कहना है कि आप स्वयं चलकर विदेह राज से मिलें और यही तुम्हारे कुल गुरू की आज्ञा है, इसीलिये मुझे आपके पास भेजा है, फिर पद २ पर आपके आशंकित होने का क्या काम है ॥

कं०---देवी, मैं प्रथना करता हूं कि आप अपने को सम्हाल कर भगवान बशिष्ठजी की आज्ञा का पालन करें।

कौ०---यह सोच कर कि मुझे अभी मिथलाधिपति से भेट करना है मेरे सब दुख एक साथ उमड़े आते हैं, और शोकाकुल हृदय को सम्हालना कठिन होगया है।

अ०---इसमें क्या सन्देह है।

प्रिय-वियोग तरंग हिये उठैं।
दुख न जासु घटै छिन एकहू ॥
स्वजन को लखिकै उमड़े सदा।
सहस धारन सों द्रुत १ धायकै ॥ ८

कं०---हाय प्यारी बहू की यह दशा हो गई अब राजर्षि को अपना मुख कैसे दिखाऊं !

---

१ शीघ्र

अ०—निमिकुल-कमल-दिनेस यह, तुव समधी मिथिलेस।
याज्ञवल्कि जिह हित दियो, विमल ब्रह्म उपदेस ॥९॥

कौ०—यही महाराज के प्यारे मित्र तथा बहू जानकी के पिता राजर्षि जनक हैं, हाय मैं इन से ऐसे अमंगल समय पर मिली जब कि उन में एक भी नहीं है।

अ०—(आगे बढ़ के) भगवती अरुन्धती, मैं सीरध्वज विदेह आपको प्रणाम करता हूं।

सप्तर्षि मधि जो मुकटमनि, तप-तेज-निधि जिन सम नहीं।
सो गुरु वशिष्ठहु तुमनिसों, कृतकृत्य अपुकों मानहीं।
मंगलकरनि तिहुंलोक की, जगवन्दनी, सद्गुनवती।
सुधि मात-श्री सम तोहि, सिर निज नाइ वन्दौं भगवती ॥१०॥

अ०—आपके हृदय में परम ज्योति स्वरूप ब्रह्म का प्रकाश हो और रजोगुण से परे विशुद्ध सत्व गुणरूप तेजोमय सूर्य-देव तुम्हें पवित्र करें।

ज०—आर्यगृष्टि प्रजा के पालन करने वाले महाराज की माता तो कुशल से हैं।

कं०—(आप ही आप) आज तो सचमुच ही हम सब को लज्जित होना पड़ा, देखिये 'प्रजापाल' शब्द इन्होंने किस व्यंग के साथ कहा है। (प्रकट) हे राजर्षि, सीता के परित्यागरूपी शोकोत्ताप से जलती हुई तथा रामचन्द्र मुखचन्द्र के वियोग से महा दुःखित महारानी को ऐसे

क्रोधसंदिग्ध वचन-बाणों द्वारा व्यथित करना तुम्हें उचित नहीं हैं। यह दुर्भाग्य का ही कारण समझिये, जो रामचन्द्र जी से ऐसा अनर्थ बन पड़ा। क्या करें नगरवासी सीता की अग्नि-परीक्षा में अविश्वास रख, बे सिर पैर की बातें उड़ाकर महाराज की अपकीर्ति फैलाते थे।

ज०—अरे हमारी सन्तान को शुद्ध करने वाला अग्नि कौन होता है। हाय, हाय इन निर्लज्ज बकवादियों का ऐसा कहना राम की ही नहीं, किन्तु हमारी भी बड़ी अप्रतिष्ठा का कारण हुआ।

अ०—( सांस भरकर ) निस्सन्देह अग्नि का नाम लैना तो बेटी की निन्दा करना है, सीताही कहना पर्याप्त है—अग्नि उसे क्या शुद्ध करैगा, उसके समान पहिले आपतो शुद्ध होले। हाय, बेटी—

शिशु होहु अथवा शिष्य मेरी ओर इक जाको भरै।
किन्तु लखि तुव शुद्धता अति प्रेम तोमें मो खरै।
बरु होउ नारी वा कुमारी पूज्य तू जग की अहै।
केवल गुनी को गुन पुजत नहिं रूप अरु नहिं बैस है॥११॥

कौ०—हाय मेरा दुख बढ़ताही जाता है॥

( बेसुध होकर गिर पड़ती है )

ज०—हाय २ यह क्या हुआ।

अ०—राजर्षि, है क्या !

नृप-अङ्गन१ शिशुजनसंग सुखमय उन दिननुकी सुधि धरी।
निरखत सनेही तुम्हहिं, अब सो आइ कसकी याहि घरी।
ऐसी दशा लहि तुव सखी यह अति विमूढ़ लखात है।
जिय कमल कोमल कुल-तियनको नैक में कुम्हिलात है ॥१२॥

अ०—अरे हाय, मैं ऐसा अभागा जनमा हूं, कि इतने दिन पीछे मिलने पर भी अपने प्यारे मित्र की रानी को प्रेमपूर्वक नहीं देख सकता ?

प्रिय, अभिन्न--उर, पूज्य, सुहृद, समधी, हितकारी।
तनधारी--आनन्द अखिल--जीवन--फलभारी।
यह तन अथवा जीउ अधिक इनसों वा प्रियतम।
रहे न का महाराज अटलप्रन श्रीदशरथ मम ॥१३॥

हाय २ यही वह कौशिल्या है।

यदि भई अनबन कबहु इनकी कान्तसों एकान्त में
निज निज अपार उराहनो दम्पति दियो मोहि तिह समें।
नित प्यार में वा कोप में मध्यस्थ दोउन को रह्यो।
बस तासु सुधि दाहति हृदय२ अबजात नाहिं यह दुख सह्यो ॥१४

अ०—हाय, बहुत देर से इनकी सांस नहीं चलती और हृदय धड़कना भी बन्द होगया है।

अ०—हाय प्यारी सखी।

( कमण्डल से हाथ में जल लेकर छिड़कते हैं )

---

१ उपस्थित होते हुए २ जलाती है।

सुहृद तुल्य दिखाय दयामयी,
प्रथम पूर्नसदां अनुकूलता।
वनि महा पुनि दारुण क्यों विधे,
अब करै मन में अति वेदना ॥ १५ ॥

कौ०—( चेत में आकर ) हाय बेटी जानकी तू कहां है विवाह संस्कार की उमंग से रमणीय निर्मल मधुर मुसक्यान भरे, तेरे मनोहर भोले भाले प्रफुलित मुख कमलका अभी तक मुझे स्मर्ण बनाहुआ है, आ बेटी, विलसितचन्द्र-चान्द्रिका के समान, अपने कोमल, कमनीय, शीतल शरीर से छटा छिटकाती हुई मेरी गोद की शोभा बढ़ा। महाराज सदा यही कहा करते थे कि यह जानकी परम-पूज्य रघुवंशियों की वधू है किन्तु हमारी तो फिर भी जनक के सम्बन्ध से बेटी ही लगती है।

क०—ऐसा ही था, महारानी, ठीक है।

सोहे महीप सुतचार सुरूप वारे।
श्री राम किन्तु सबसोंहि विशेष प्यारे ॥
त्योंही वधूनि मधि श्री मिथिलाकुमारी।
शान्ता सुता सम रही नृपकी दुलारी ॥ १६॥

अ०—हाय प्यारे सुहद दशरथ महाराज तुम ऐसे ही थे तुम को कोई कैसे भूल सकता है।

पूजत कन्या पच्छके, वर पच्छहिं यह रीति।
किन्तु रह्यो में पूज्य तुव, नातेसों विपरीति ॥

अस तुम अरु सिय नेहकी, मूलहु गई नसाय ।
धिक धिक अब यहि जीवनहिं, नरक सरिस दुखदाय ॥१७॥

कौ०—बेटी जानकी क्या करूं मेरे पापी प्रानभी किसी ने वज्र कील से जड़ दिये हैं जो शरीर से नहीं निकलते ।

अ०—राजकुमारी, धीरज धरो अब तुम्हें अपने अश्रुप्रवाह को रोकना चाहिये क्या तुम्हें स्मर्ण नहीं है जो जो तुम्हारे कुल गुरुने श्रृङ्गीऋषि के आश्रम में कहाथा कि यह तो सब होनहार था सो हुआ किन्तु फिर भी अन्त में कल्याण ही होगा ।

कौ०—भगवती अब तो ऐसी आशा नहीं है ।

अ०—तो क्या आप उन कुलगुरुके वाक्यों को मिथ्या समझती हैं, आप जैसी क्षत्राणी को ऐसा नहीं समझना चाहिये उनका कथन कभी अन्यथा हो नहीं सकता ।

ब्रह्म ज्योति को तत्व जिन, प्रगट कियो अभिराम ।
तिन विप्रन के वचनमें, नहिं संशय को काम ॥
श्री जिन वानी माहिं, वसति सदां मंगल करनि ।
निहचै करि सो नाहिं, मृषा-सबद[1] पकहु कहत ॥१८॥

( नेपथ्य में कोलाहल होता है )

( सब कान लगाकर सुनते हैं )

---

1 झूठी बात

से किया हुआ नहीं पाया जाता, किन्तु अधिकांश में यह काम वासनाही से प्रगट हुआ पाया जाता है। यह कथन हठवादियों के मतानुसार किसी अंश में यथार्थ भी है। क्योंकि प्राचीन कविगण स्वानुभूत बातों तथा मनोवृत्तियों का वर्णन किया करते थे पर क्रमशः जब कीर्ति या धन के लोभ से काव्य रचने की प्रथा निकली और कविता बनाना एक नियत व्यवसाय ही हो गया तब से कवियों को स्वानुभव की कोई आवश्यकता नहीं रही। अपने आश्रयदाता भूपाल की रुचि के अनुसार उनकी काव्यकला नर्तकी की भांति नाचने लगी। इस प्रकार संस्कृत कविता का आद्यशुद्ध स्वरूप जब से भ्रष्ट होने लगा तबके बहुतेरे काव्य और अब इधर जिनकी प्रवृत्ति विशेष रूप से पाई गई वे वीभत्स भाणादि (नाटक का भेद) अलबत्ते उक्त दोष से दूषित हो सकते हैं। यदि यही एक बात होती कि उक्त दोष अकेली संस्कृत कविता ही में पाया जाता तो भी कुछ कहना न था, पर क्या उक्त दोष ग्रीक और रोमन लोगों की कविता में नहीं पाया जाता? अथवा इतने दूर जाने की कोई आवश्यकता नहीं है क्या कोई कह सकता है कि अंग्रेजी भाषा का रस सर्वस्व जिस में एकत्रित किया गया है वह शेक्सपीयर कवि का कविताकलाप उक्त दोष से सर्वथा मुक्त है? यदि यह बात ऐसी ही है, तो कुटुंब के लोगों के, अर्थात पुरुष स्त्री लड़के आदि सब के एकत्र पढ़ने योग्य उस कवि की संक्षिप्त आवृत्ति अलग २ क्यों निकलती हैं!

जो लोग पूर्व देशीय भाषाओं के काव्य तथा निर्बन्ध राहते शृंगार वर्णन का परस्पर नित्य संबंध मानते हैं उन्हें उचित है कि वे हमारे भवभूति के नाटकों का पर्यालोचन करें।

मोरवी लता की बनी कोंधनी कलित कटि,
  कोपीन मजीठ रंगरँगी सरसावै है।
कर में धनुष, तथा पीपरको दंडचारु,
  आछी रुदराछी माला मोद उपजावै है ॥ २० ॥

भगवती अरुन्धती आप जानती हैं यह किसका बालक है।

अ०—आजही हम लोग भी आये हैं।

ज०—आर्य गृष्टि, मुझे बड़ा कौतुक होरहा है जाकर भगवान वाल्मीकि जी ही से पूछिये और इस बालक से भी कहते जाइये कि ये कोई बड़े बूढ़े तुम्हारे देखने के लिये उत्कण्ठित हो रहे हैं।

कं०—जो आज्ञा।

(बाहर गया)

कौ०—क्या ऐसा कहने से वह आ जायगा?

अ०—भला ऐसा सुन्दर स्वरूप है तो उस में शील न होगा।

कौ०—(देखकर) देखो तो रुही कैसे विनीतभाव से कंचुकी की बातें सुन वह बालक ऋषिकुमारों का साथ छोड़ के इधर ही को आ रहा है।

ज०—(बहुत देर तक टक टकी लगाकर) देखो जी यह क्या बात है।

बिनै सिसुता सों सुहावन चारु लसै यहि मैं अति तेज मिठाई।
लखैं जिहि सूछम देखन हारपरै न अजानहिं रंच लखाई।

विमोह हरै मन मो बलवान रहै तब सों जिय मैं थिरताई।
यथा लघु चुम्बक-खंड स्वओर कुधातुहिं खैंचतु है बरिआई१॥२२

( लव आता है )

ल०—माना, कि ये सब बड़े हैं और परम माननीय हैं, तथापि जिन के नाम कुल और वर्ण का मुझे पता नहीं, उन्हें पहले ही पहले अपनी ओर से किस प्रकार प्रणाम करूंगा। ( विचार कर ) किन्तु गुरुजनों के मुख से सुना है कि ऐसा करने में कोई बुराई भी नहीं है ( सनम्र आगे बढ़-कर ) आप सबको लव प्रणाम करता है।

अ०—और ज०—हे कल्याणरूप, तुम्हारी बड़ी आरबल हो।

कौ०—बेटा चिरंजीव रहो।

अ०—आ, बेटा ( लव को गोद में लेकर आपही आप ) बड़े भाग से न केवल गोद ही भरी, किन्तु बहुत दिनों का मेरा मनोरथ भी पूर्ण हुआ।

कौ०—बेटा, इधर भी आ ( गोद में लेकर ) अहा, यह बालक न केवल खिलते हुए नीलोत्पल से घनश्याम वरण संग-ठित सुन्दर शरीर में, तथा कमलों की केसर खाए हुए ललित कण्ठ वाले मनहरण हंसों के से ललाम मृदु गम्भीर धीर स्वर में प्यारे रामचन्द्र की अनुहार करता है; किन्तु पूर्ण प्रफुल्लित पद्म-गर्भगत दलों के तुल्य, इसका शरीर-

१ ज़बरदस्ती।

संस्पर्श भी वैसा ही मृदुल है। चिरजियो बेटा, अपना मुख चन्द्र तो दिखला, कैसा है ( ठोड़ी ऊपर को उठाकर अच्छी भांति निहार तथा प्रेमाश्रु भरकर ) राजर्षि, क्या आप नहीं देखते कि अच्छी तरह निहारने से इसका मुख बेटी वधू जानकी के चन्द्रानन से मिलता है।

ज०—देखता हूं सखी, मुझे भी वैसा ही लगता है।

कौ०—आश्चर्य है न जाने क्यों मेरा हृदय उन्मत्त सा हो गया है, और सीता के से इस के अनिर्वचनीय मनोहर मुख ने मुझपर कुछ मोहनी सी डाल दी है।

ज०-सिया रघुनन्द की उनहारि गयो यह बाल महा सुखदाय।
मनो प्रतिबिम्बित ह्वै यहि माँहि रही उनकी दुति आकृतिछाय।
मिलै उनसों यहिको सब भांति विनै मय बोल सुशील सुभाय।
वृथा चित चंचल क्यों मम दैव कुमारगमें भटक्यो इतआय॥२१॥

कौ०—बेटा, तेरी मा भी है? तुझे कुछ अपने पिता की भी सुधि है?

ल०—नहीं तो।

कौ०—तो तू किसका पुत्र है।

ल०—भगवान वाल्मीकि जी का।

कौ०—बेटा कहने की सी बात कहो।

ल०—मैं तो यही जानता हूं।

( नेपथ्य में )

[देखो सैनिको, कुमार चन्द्रकेतु की आज्ञा है कि तपोवनाश्रम के समीप की भूमि पर कोई पांव न रक्खे । ]

अ०-और ज०-यज्ञ के घोड़े की रक्षा के लिये कुमार चन्द्रकेतु भी यहां आ पहुंचा है, इसलिये आज उसे भी देख सकेंगे, आहा बड़ा धन्य दिन है ।

कौ०—वत्स लक्ष्मण का पुत्र "आज्ञा देता है" ये अक्षर अमृत-विन्दु तुल्य कैसे सुन्दर तथा कानों को सुख देने वाले हैं ।

ल०—आर्य, ये चन्द्रकेतु कौन है ।

ज०—तुम राजा दशरथ के पुत्र राम लक्ष्मण को जानते हो ।

ल०—वे ही जिन की कथा रामायण में कही है भला उन्हें कैसे नहीं जानता ।

ज०—तो उन्हीं लक्ष्मणजी का पुत्र चन्द्रकेतु है ।

ल०—अच्छा तो वे उर्मिला के पुत्र तथा राजर्षि मिथिलाधिप के धेवते हैं ।

अ०—( हँसकर ) इस से यह प्रगट हुआ कि कुमार रामायण जानने में बड़ा प्रवीण है ।

ज०—(विचार कर) जो तुम कथा जानने में बड़े प्रवीण हो तो बतलाओ, कि दशरथात्मजों के पुत्रों का क्या २ नाम है और कौन २ किस मा से उत्पन्न हुआ है ।

ल०—कथा का यह भाग हमने क्या; किसी ने भी अब तक नहीं सुना।

ज०—क्या कविने उसकी रचना नहीं की।

ल०—रचतो लिया किन्तु प्रकाशित नहीं हुआ। उसी का एक भाग, दृश्य काव्य के रूप में खेलने के लिये तयार हो गया है। अब उसे अपने हाथ से लिख कर वाल्मीकि जी ने नाटकाचार्य भगवान भरतमुनि के पास भेजा है।

०—सो किस प्रयोजन से।

ल०—जिस से भगवान भरतमुनि अप्सराओं द्वारा उस का अभिनय करावे।

ज०—यह तो बड़े आश्चर्य की बात है।

ल०—अजी महाराज वाल्मीकि जी की उस में इतनी अधिक प्रीति है कि उसे कितने ही शिष्यों द्वारा भरताश्रमपर भेजा है। और फिर भी कहीं रास्ते में गड़-बड़ी न हो जाय इस भय से, धनुषबान बँधाकर हमारे भाई को साथ कर दिया है।

कौ०—तुम्हारे भाई भी है ?

ल०—हां, उनका नाम आर्य कुश है।

कौ०—क्या तुमसे जेठे हैं।

ल०—हां उनका जन्म कुछ पहले हुआ था।

कौं०—तो क्या बेटा तुम दोनों ने एक साथ ही जन्म लिया था।

ल०—हां जी।

अ०—अच्छा तो कथा कहां तक बन गयी है।

ल०—लोगों के मिथ्या कलंक लगाने के भय से घबड़ा कर, राजा ने यज्ञात्मजा भगवती सीता को बनवास देदिया, और शीघ्र होने वाले प्रसव की वेदना से व्याकुल उस बिचारी को बनमें अकेली छोड़ लक्ष्मण फिर लौट गये—बस यहीं तक समझिये।

कौं०—हाय बेटी भोली भाली चन्द्रमुखी, उस समय निर्जन बन में दैवकोप से तेरे कुसुम सदृश सुकुमार शरीर की क्या क्या दशा हुई होगी।

अ०—हाय बेटी,

नव दारुन या अपमान सों तू, निहचै दृग नीरहिं डारत होइगी।
सिसु होन लगे पै तिये, बनमें, कहुं बेहद पीड़ा सों आरत[1] होइगी।
धिरि हाय अचानक सिंहनि सों, किमि बेबस धीरज धारत होइगी।
करिकै सुधि मेरी, डरी हियमें, कहुं 'तात हा तात' पुकारत होइगी॥२२

ल०—(अरुन्धती से) आजी ये कौन हैं।

अ०—ये कौशिल्या हैं और ये राजा जनक हैं।

ल०—(बड़े आदर, खेद तथा कौतुक से देखता है)

---

१ दुखी।

ज०---हाय, दुष्ट पुरवासियों ने तो अपनी मर्यादा छोड़ दी, और राम ने भी कुछ विचार न करके शीघ्रता कर डाली, यह आश्चर्य है।

निरत[1] वज्रसम घोर यह, सिय-सँग अनरथ-पात।
आलोकत, मम अति प्रबल क्रोधानल बढ़ि जात॥
समर माहिं कर चापगहि, अथवा दै निज श्राप।
अन्याई कों हानि अवहिं, उचित हरन सन्ताप॥ २४॥

कौ०---हाय भगवती अरुन्धती राजर्षि के कोप को शान्त कर के राम की किसी प्रकार रक्षा कीजिये।

अ०--- यहि भांति निकारन कोप सही।
अपमानित मानधनी सबही॥
सुत राम तिहार छिमा करिये।
नृप छोभ सबै जिय सों हरिये॥
यह दीन अधीन प्रजा सबरी।
प्रति पालन जोग अबोध भरी॥ २५॥

ज०---प्रजा माहिं लखियत घने, निरपराध द्विजबाल।
अबला-गन जन जरठ[2] अरु, अंग भंग बेहाल॥
मो जीवन-धन प्रिय-सुअन[3], रघुनन्दन का और।
साप श्राप को काम कछु, अब नहिं काहू ठौर॥ २६॥

(कौतुक भरे दौड़ते हुए बालकों का प्रवेश)

---

१ सदा २ बूढ़े ३ पुत्र

लक्ष्म०---अजी "अश्व अश्व" कर के जिस पशुको नगर में पुकारते हैं सो हमने आज अपनी आंखों से देखा।

ल०---अश्व का वर्णन तो पशु शास्त्र तथा युद्ध शास्त्र दोनों ही में किया है कहो तो कैसा है।

लक्ष्म०---सुनिये,

पाछे पूंछ होति इक लम्बी, पुनि २ ताहि हिलावै।
चारि सुभग अत्यंत रुचिर जिह दीरघ ग्रीव सुहावै।
नित नूतन तृन हरित[1] चरत जो चपल चारु चितभावै।
दूरजात,का कहहिं, संगचलि क्यों न लखहु खुर जावै॥२७

(ऐसा कह लव को दोनों हाथ तथा मृगछाला पकड़ कर खींचते हैं)

ल०---(कौतुक और विनय पूर्वक परवस भाव दिखाकर) हे महानुभाव, देखिये देखिये ये मुझे खींचे लिये जाते हैं।

(जल्दी से फिरता है)

अ०---और अ०--जाओ बेटा अपना कौतुक शान्त कर आओ।

कौ०---भगवती, बिना इसके देखे मुझ से रहा नहीं जाता, इस लिये आओ और कहीं से इस को देखें।

अ०---अरे वह चपल तो बड़ी दूर निकल गया, कैसे दीख पड़ेगा।
(कंचुकी आता है)

कं०---महाराज बाल्मीकिने कहा है कि, अवसर पड़ने पर इस बालक के बारे में आपको बतलाया जायगा।

---

1 हरे हरे।

ज०—कुछ गूढ़ बात इसमें होगी, भगवती अरुन्धती, सखी कौशिल्या और आर्य गृष्टी चलिये सब के सब स्वयं भगवान वाल्मीकि जी से भेंट करें।

(सब जाते हैं)

लङ़०—कुमार, देखो यही वह कौतुक है।

ल०—देखा और जान भी लिया कि यह अश्वमेध का घोड़ा है।

लङ़०—कैसे जाना ?

ल०—तुमभी बड़े मूर्ख हो, तुमने उस कांड में पढ़ा तो है, देखते नहीं सैकड़ों रक्षक सिपाही हथियार बांधे कवच पहने धनुष लिये इस के साथ हैं—यह तो अधिकतर सेना ही दिखाई पड़ती है-इस पर भी तुम्हें विश्वास न हो तो जाकर पूछ लो।

लङ़०—तो क्यों भाई, ये सब के सब किस प्रयोजन से घोड़े को घेरे फिरते हैं।

ल०—( स्पृहा के साथ आप ही आप ) जान लिया, ठीक, अश्वमेध तो विश्वविजयी नृपरत्न के अतुलित महत्व तथा जगत के अन्य क्षत्रियों के पराभव की कसौटी है।

( नेपथ्य में )

दशकन्धर-कुल अटल रिपु, धर्म धुरन्धर धीर।
सात द्वीप नव खंड में, एक वीर रघुवीर ॥

ताही को यह मख-तुरँग, झंडा सुभग अपार।
अथवा इनके रूपमें, क्षत्रिनु को ललकार ॥ २८॥

ल०—(व्यथा प्रगट करके) अरे इन लोगों के वाक्य कैसे क्रोधानल बढ़ाने वाले हैं!

लड़०—क्या कहागया, कुमार तुम तो चतुर हो सब समझ गये होगे।

ल०—अरे क्या सारा संसार क्षत्रिय शून्य होगया जो तुम इस प्रकार दूतकी हांक रहे हो।

(नेपथ्य में)

[अरे, महाराज रामचन्द्र के सामने कौन क्षत्री है।]

ल०—अरे पामरो, तुम सबको धिक्कार है।

यदि बढ़े यह वीर, रक्षो करें।
यह कहा अरु ढोंग भयावनो॥
कछु न लाभ वृथा बकवादसों।
सरकुमारि हरौ तुम्हरी भुजा॥ २९॥

अरे लड़को ढेले मार मार कर इस घोड़े को इधर फेरदो, जिस से यह बिचारा हिरनों में चरता फिरै और उधर न जाने पावै।

(एक सैनिक का प्रवेश)

सै०—(क्रोध और गर्व से) अरे क्योंरे चंचल, क्या बक बक कर रहा है। निष्ठुर निर्मोही शस्त्रधारियों का दल बच्चों की भी सगर्व बातें नहीं सहता। जा जब तक अरिमर्दन राज-

कुमार चंद्रकेतु पूर्वीय वनों का मनोरम दृश्य देख कर न लौट आवें, तब तक इन गहन वृक्षों की आड़ में होके भागजा—अरे जा।

कश०—कुमार, इस घोड़े को रहने दो वह देखो शस्त्र चमकाते हुए सैनिकों का दल तुम्हें धमका रहा है, और यहां से आश्रम बहुत दूर है इसलिये चलो रे सब के सब हिरन की सी छलांगें भरते हुए भाग चलें।

ल०—(हंसकर) क्या सचमुच शस्त्र चमक रहे हैं (धनुष उठाकर) अच्छा तो फिर—

प्रबल प्रतंचा[1] जीह[2] लहराति चंचला सी,
उतकटि कोटि बिकराल दाढ़ जाकी है।
घोर घन घररर घोर जा टकोरन की,
गजबीली अट्टहांसी रनरंग छाकी है।
बिकट उदर धारो, खैंचत तनत सोई,
मानो जमुहाई लेन परचंडता की है।
बिश्वहि ग्रसन काज उद्यत ये चाप मम,
धारै आज जम की सदाप छवि बांकी है॥ ३०॥

(यथोचित घूमधाम कर सब जाते हैं)



१ डोरी २ जाभ

# अंक ५

( नेपथ्य में )

[ सैनिको, घबड़ाओ मत घबड़ाओ मत,

सुह अवासि ही दीसत यहां सों शुभ्र रथ छविवन्त ।
लावत भजावत अश्व दीसत वेगवन्त सुमन्त ।
अति खाय मग हदका पताका फरफराति अपार ।
तुव संग रन सुनि तुरत आवत चन्द्रकेतु कुमार ॥१॥]

( रथपर चढ़े धनुषबान हाथ में लिये आश्चर्य और हर्ष युक्त चन्द्रकेतु का सुमन्त के साथ प्रवेश )

च०—आर्य सुमन्त देखो देखो,

किञ्चित कोपके कारण सों जिह आनन[1] ओप अनूपम सोहैं ।
गुञ्जित सिञ्जनि[2] को धनुलै जुग छोरनि मंजु टकोरत जो है ।
चंचल पंच-शिखानि[3] किये बरसावत सैन पैं बान बिमोहैं ।
न्हूइ रह्यो रन रंग महा यह बालक बीर बतावहु को है ॥२॥

अहा कैसा आश्चर्य है ।

अकेलोही है मुनि को यह बाल तऊ भयभीत न रंच लखावै ।
मनो कुलहा रघुबंस को चारु दुरयो जिय नेहलता उलहावै ।
दले गज गंडथलीनी की ग्रन्थि जबै धनु घोर टँकोर मचावै ।
घिरयो बहु बीरन सों चहुं तीर चलावत मो उर कौतुक छावै ॥३॥

---

१ मुख २ डोरी ३ चोटी ।

सु०—आयुष्मन—

विमल छविगुन सुर असुरसन विपुल वीर जवान।
निरखि यह सिसु सकल विधिसों ठीक तोहि समान।
मोहि सुभ आवत परम धृत-धनु[1] सघन[2] घनश्याम।
कुशिकसुत-[3] मख-रिपुनि प्रमथत[4] सुभगतनु श्रीराम ॥४॥

चं०—लखत खन[5] अति चंचलित जिन अंगुली उत्ताल।
समर शंका कराल गहि अस कुपित सैन विसाल।
कनक-किंकिनि झनझनावत टिनिन टिन रथजाल।
निरत मदजल चुअत श्यामल द्विरद[6] वारिद[7] माल।
जे घटा दल सकल घेरत एक बालहिं आज।
होत नीचे नैन मम लखि लाज को यह काज ॥ ५ ॥

सु०—वत्स, जब सब मिलकर इसका बाल बांका नहीं करसकते तो फिर एक एक से क्या होता है।

चं०—आर्य, शीघ्र करो ! इसने चारों ओर हमारे आश्रित जनों का संहार करना आरंभ कर दिया।

दुंदभी की घोरसन योदा ललकार आकी,
धाड़ि बाढ़ि रव[8] और तीक्ष्ण सरसायँ देत।
कुंजरनि पुंज जो गरजि गिरि कुंजनि कौं,
गुंजत, तिनहुँ कान क्षुब्ध उपजायँ देत।

१ धनुष धारा २ घने बादलों के से रंग वाले ३ विश्वामित्र के यज्ञ के रिपु ४ मथते हुए ५ समय ६ हाथी ७ बादल ८ शोर।

भाजत भयानक विपुल मुंड रुंडनिसों,
काटि यह वीर महीतलपै बिछायें देत ।
लागे जनु काल विकराल पूरन अघाय,
खाय खाय जूंठिन चहुंधा बिथुरायें देत ॥६॥

सु०—(अपने आप) ऐसे पराक्रमी के साथ चन्द्रकेतु को द्वन्द युद्ध करने की किस प्रकार अनुमति दूं (विचारकर) और रघुवंशी राजाओं में रहते रहते हम बूढ़े होगये-इस रणभूमि से पीठ दिखलाना रघुवंशीयों का धर्म नहीं—इस लिये रण उपस्थित होने पर सिवाय लड़ने के और क्या उपाय है-

चं०—(विस्मय लज्जा और खेद से) धिक्कार है कि हमारी सैना के लोग रण से भागने लगे ।

सु०—(रथ का वेग दिखाकर) आयुष्मन् वह वीर अब बातें करने योग्य आपके समीप आगया ।

चं०—(विस्मृति जनाता हुआ) आर्य, दूतों ने इसका नाम क्या बतलाया है ।

सु०—लव ।

चं०— तुच्छ सिपायनु[1] विजय करि, यश न बढ़ै लव तोर ।
हौंस बुझावहु जीय की, मो संग लरि इत ओर ॥७॥

सु०—कुमार देखिये २ ।

---

१ सिपाहियों को ।

सुनत ही गुरु टेर, दल को दलन तजि रनधीर।
मुरत इत, रनमद भरयो यह लसत बालक बीर॥
सघन घन की गरजनो सुनि, सिंह को जिमि बाल।
फिरत सदरप ठवनिसों, तजि कुंजरनि ततकाल॥८॥

(नेपथ्य में महा कोलाहल होता है)

(शीघ्र और उद्धत चालसे लव का प्रवेश)

०—वाह, राजपुत्र वाह, क्यों न हो, आखिर तो सच्चे इक्ष्वाकुवंशी राजपूत हो न! लो आओ मैं तुम्हारे सामने आया।

(नेपथ्य में फिर कोलाहल)

ल०—(शीघ्र लौट कर) अरे क्या फिर भी ये हारे हुए योद्धा साहस करके युद्ध के लिये लौट आये हैं और मुझपर प्रहार करना चाहते हैं, धिक् निर्लज्जो!

यह जो उठत सब ओरसों दल-प्रबल कलकल-घोर।
बस, लील लेहि अबैहि तिहि मम चण्ड कोप अथोर।
जिमि प्रलय आंधी सों विचंचल जलधिजल बलभूरि।
गिरि घात सन अति क्षुभित बड़वानल ह्वै वहुपूरि॥९॥

(इधर उधर घूमता है)

चं०—हे कुमार!

निज अलौकिक शौर्य सौं तू लगत प्रिय मन माहिं।
मम मित्र तिह कारन भयो, मुहि तोहि अन्तर नाहिं॥

हे वीर, निज ही सैन कों तू हनत फिर किहि हेतु
जब दरप-नासन-तुव, कसौटी अहहि चन्द्रकेतु ॥ १० ॥

ल०—( सहर्ष शीघ्र लौट कर ) अहा इस सूर्यवंशी महा पराक्रमी वीर की वाणी मधुर और कटु दोनों ही प्रकार की है-इस कारण इन्हें छोड़ कर इसे ही देखना चाहिये।

( नेपथ्य में फिर कोलाहल )

ल०—( क्रोध और तिरस्कार पूर्वक ) अरे, इन पापियों के कोलाहल से तो नाक में दम हो गया, यहां तक कि इस वीर के साथ बातें भी करते नहीं बनता।

( लौटता है )

चं०—( सुमन्त से ) आर्य, देखिये २, देखने ही योग्य है।
कौतुक-जनक यह दरपसों मुहि लच्छ करि आ ओर।
आवत लसत मम-सैन-अनुसृत[1] हाथ लै धनु घोर।
दोउ ओरसों जनु लहि झकोरन पवन के घन श्याम।
सुठिपाक-सासन को सरासन[2] धारि शोभा धाम ॥ ११ ॥

सु०—कुमार ही इसे देख सकते हैं, हम तो विस्मय के मारे यह भी नहीं कर सकते।

च०—हे राजा लोगो,

कहँ तुम सब गज हय रथासीन।
कहँ यह पदाति[3], साधन विहीन ॥

१ पीछा किए जाते हुए २ इन्द्रधनुष ३ पैदल।

कहँ कवचयुक्त तुव तन कराल।
कहँ यहि तन कोमल मिरगछाल॥
कहँ वयोवृद्ध तुम जन अनेक।
कहँ निस्सहाय यह बाल एक॥
तउ करत याहि पै तुम प्रहार।
धिक्कार सबनि कों बार बार॥ १२॥

ल०—(दुख के साथ) क्या यह मुझ पर दया दिखलाता है! (सोच कर) अच्छा पहले तो जृम्भकास्त्र से सेना को मोहित करदूं जिससे समय नष्ट न हो।

(ध्यान करता है)

सु०—अरे यह क्या अचानक ही हमारी सेना का कोलाहल बंद हो गया।

ल०—अब मैं इस अभिमानी को देखूंगा।

सु०—वत्स मेरी समझ में तो इसने जृम्भकास्त्र का प्रयोग किया है।

चं०—इसमें क्या सन्देह है क्योंकि:—

मनौप्रचंड अन्धकार विज्जु सन्निपात है।
लखैं जबैहि; चक्षु चौंधियात, ना दिखात है।
लिखी सुचित्रसी ठढी समस्त सेन ह्वै रही।
अमोघ घोर जृम्भकास्त्र है यही अवश्यही ॥१३॥

देखो २ कैसे आश्चर्य की बात है।

